# वार्षिक रिपोर्ट

## उत्तर प्रदेश लोक सेवा आयोग, इलाहाबाद

सन् १९५५-५६



मुद्रक :
अधीक्षक, राजकीय मुद्रण तथा लेखन सामग्री, उत्तर प्रदेश, इलाहाबाद
१९५८

# प्राक्कथन

भारत संविधान के अनुच्छेद ३२३, खंड (२) के अनुसार लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश, सन् १९५५–५६ ई० की अपनी वार्षिक रिपोर्ट राज्यपाल महोदय को प्रस्तुत करते हैं।

नफ़ीसुल हसन, अध्यक्ष
तेजस्वी प्रसाद भल्ला, सदस्य
राधा कृष्ण, सदस्य
सुरति नारायण मणि त्रिपाठी, सदस्य
गिरीशचन्द्र, सदस्य।

इलाहाबाद:
३० अक्तूबर, १९५७ ई०

# विषय-सूची



## परिशिष्ट

# उत्तर प्रदेश लोक सेवा आयोग के सन् १९५५-५६ के कार्य की वार्षिक रिपोर्ट

## १—आयोग के सदस्य

श्री नफ़ीसुल हसन, एम० ए०, एल-एल० बी०, आयोग के अध्यक्ष तथा सर्वश्री पीताम्बर दत्त पान्डे, एम० ए० और टी० पी० भल्ला, एम० ए०, एल-एल० बी०, उसके सदस्य वर्ष भर बने रहे। श्री पीताम्बर दत्त पान्डे १७ नवम्बर से ८ दिसम्बर, १९५५ तक पूरे वेतन पर छुट्टी पर रहे।

(२) श्री राधाकृष्ण, एम० ए०, एल-एल० बी० ने ३० दिसम्बर, १९५५ को चौथे सदस्य के रूप में कार्यभार ग्रहण किया।

## २—आयोग के कर्मचारिवर्ग

श्री रामनरेश लाल, एम० ए०, एल-एल० बी०, आयोग के सचिव, श्री शिव लाल उसके सहायक सचिव तथा श्री ज़हूरुल हसनैन अतिरिक्त सहायक सचिव के रूप में वर्ष भर बने रहे।

(२) सामान्य विभाग के निर्देश लिपिक का अस्थायी पद १ अप्रैल, १९५५ से स्थायी कर दिया गया। अतिरिक्त सहायक सचिव तथा दो अवर वर्ग सहायकों के अस्थायी पदों की अवधि एक वर्ष और बढ़ा दी गई।

(३) आलोच्य वर्ष में एक प्रवर वर्ग सहायक, एक अवर वर्ग सहायक तथा चतुर्थ सदस्य के एक वैयक्तिक सहायक के नये अस्थायी पद सृजित किये गये।

(४) अतिरिक्त सहायक सचिव के अस्थायी पद को स्थायी करने तथा अन्य स्थायी पदों को एक वर्ष तक और चलते रहने देने के प्रस्ताव १९५६-५७ की नयी मांगों की सूची में रक्खे गये।

(५) चूंकि आयोग के कार्यालय के कार्य में द्रुतगति से वृद्धि हो रही थी, इसलिये वह पिंड-राशि अनुदान (लम्प सम ग्रान्ट), जो आकस्मिक कार्याधिक्य हो जाने पर उसको निवटाने के लिये, जब जब आवश्यकता पड़ी, अतिरिक्त अस्थायी अराजपत्रित (नानगजटेड) कर्मचारि-वर्ग की नियुक्ति करने के लिये अध्यक्ष के अधिकार में रखखा गया था, २,००० रु० से बढ़ा कर ७,००० रु० कर दिया गया। आयोग के १९५५-५६ के कार्यों का एक संचनित विवरण परिशिष्ट १ में दिया गया है।

## ३—आय तथा व्यय

इस वर्ष आयोग की आय ३,८७,५९७ रु० थी और व्यय ५,४०,४८५ रु० था, जबकि गत वर्ष क्रमशः ४,०७,६४५ रु० तथा ४,५८,१९७ रु० था। गत वर्ष कलेक्शन नायब तहसीलदार के पदों के लिये परीक्षा हो जाने के कारण आय में ६५,००० रु० की वृद्धि हो गई थी। चालू वर्ष में ऐसी कोई परीक्षा नहीं हुई। व्यय में वृद्धि के कारण ये हैं—सदस्य के एक अतिरिक्त पद तथा सचिवालय कर्मचारिवर्ग के अन्य अस्थायी पदों का सृजन तथा विज्ञापनों एवं डाक टिकटों में अधिक व्यय का होना।

## ४—आयोग की बैठकें

विभिन्न परीक्षाओं तथा चुनावों, जिनमें बिना विज्ञापन के भर्ती, पदोन्नति द्वारा भर्ती, विलीनीकृत राज्यों के भूतपूर्व कर्मचारियों के विलीनीकरण तथा अस्थायी कर्मचारियों के पुष्टिकरण के लिये चुनाव सम्मिलित हैं, के सम्बन्ध में अभ्यर्थियों की व्यक्तित्व तथा मौखिक परीक्षायें लेने के लिये आयोग ने इस वर्ष २१० दिन अपनी बैठकें कीं। जो मामले पत्रावलियों के चलाने से निबटाये न जा सके, उन पर विचार-विनिमय करने के लिये भी, जब जब आवश्यकता पड़ी, आयोग ने अपनी बैठकें कीं। आयोग के एक परिषद् ने परिशिष्ट ३ के मद संख्या २५, २६, २८, ३० से ३४ तथा ३६ के सामने दिखलाये हुये पदों के लिये अभ्यर्थियों का साक्षात्कार गर्मियों में नैनीताल में किया। शेष सभी अभ्यर्थियों के साक्षात्कार इलाहाबाद में ही हुये।

(२) उपर्युक्त के अतिरिक्त, डिप्टी सुपरिन्टेन्डेन्ट पुलिस (कम्प्लेन्ट्स) के पदों पर पदोन्नति के लिये कर्मचारियों का चुनाव करने के हेतु १ से ५ नवम्बर, १९५५ तक लखनऊ में आयोग के अध्यक्ष, श्री नकीसुल हसन के सभापतित्व में अभ्यर्थियों का साक्षात्कार किया गया।

## ५—परीक्षा द्वारा भरती

आयोग ने इस वर्ष निम्नलिखित सेवाओं और पदों के लिये परीक्षायें लीं :—

(१) अध्यक्ष, लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश का हिन्दी आशुलिपिक।
(२) कानूनगो।
(३) उत्तर प्रदेश अधीनस्थ आबकारी सेवा में आबकारी निरीक्षक।
(४) उत्तर प्रदेश सबार्डिनेट लोकल फंड आडिट सर्विस में सहायक आडिटर।
(५) वरिष्ठ वन सेवा (सुपीरियर फारेस्ट सर्विस) (डिप्लोमा) कोर्स, १९५६-५९।
(६) उत्तर प्रदेश सचिवालय में अवर वर्ग सहायक।
(७) (१) उत्तर प्रदेश सचिवालय में प्रवर वर्ग सहायक, तथा
(२) लोक सेवा आयोग के कार्यालय में प्रवर वर्ग सहायक (केवल विभागीय अभ्यर्थियों के लिये) के लिये संयुक्त परीक्षा।
(८) फारेस्ट रेन्जर्स कोर्स, १९५६-५८।
(९) (१) उत्तर प्रदेश सिविल (एक्जीक्यूटिव) सेवा,
(२) उत्तर प्रदेश पुलिस सेवा, तथा
(३) उत्तर प्रदेश वित्त तथा लेखा (फाइनेन्स ऐन्ड एकाउन्ट्स) सेवा के लिये संयुक्त परीक्षा।
(१०) उत्तर प्रदेश पंचायत अंकेक्षण संगठन में अंकेक्षक (आडीटर)।
(११) (१) उत्तर प्रदेश असैनिक न्यायिक (सिविल जुडीशियल) सेवा, तथा
(२) उत्तर प्रदेश न्यायिक अधिकारी (जुडीशियल आफिसर्स) सेवा के लिये संयुक्त परीक्षा।

इस प्रकार इस वर्ष कुल ११ परीक्षायें ली गयीं। इन परीक्षाओं में प्रवेश पाने के लिये कुल ५,५९५ अभ्यर्थियों ने आवेदन-पत्र दिये, जिनमें से ४,८१६ अभ्यर्थियों को परीक्षाओं में बैठने की अनुमति मिली, परन्तु केवल ४,०१३ अभ्यर्थी ही वास्तव में बैठे। इन परीक्षाओं के सम्बन्ध में सम्पूर्ण आंकड़े सम्बन्धी सूचना परिशिष्ट २ की मद संख्याओं ६ से १७ के सामने दी गई हैं।

२—१९५५-५६ के वर्ष में १९५४-५५ में ली गई कुछ परीक्षाओं (परिशिष्ट २ के प्रथम पांच मदों के सामने लिखित) तथा १९५५-५६ में ली गई कुछ परीक्षाओं (परिशिष्ट

२ के ७ वें तथा ६ वें मदों के सामने लिखित) के सम्बन्ध में भी व्यक्तित्व परीक्षायें ली गयीं। कुल ९५७ अभ्यर्थियों की व्यक्तित्व परीक्षायें ली गयीं, जिनमें से ५१७ चुने गये और नियुक्त किये गये। व्यक्तित्व परीक्षायें बाह्य और आभ्यन्तरिक दोनों हैं और इस प्रकार लिखित परीक्षा के दोषों का अच्छा परिमार्जन करती हैं।

३—अपराध अनुसन्धान विभाग (क्रिमिनल इन्वेस्टीगेशन डिपार्टमेंट) में आशु प्रतिवेदक (शार्टहैन्ड रिपोर्टर) के ६ पदों तथा परिवहन आयुक्त (ट्रान्सपोर्ट कमिश्नर) उत्तर प्रदेश के अधीन सहायक क्षेत्रीय निरीक्षक (प्राविधिक) {असिस्टेन्ट रीजनल इन्सपेक्टर (टेक्निकल)} के दो पदों के लिये चुनाव करने के हेतु निकाले गये विज्ञापनों के फलस्वरूप उन पदों के लिये होने वाली प्रतियोगितात्मक परीक्षाओं में प्रवेश पाने के लिये कुल ४२ आवेदन-पत्र प्राप्त हुये। किन्तु प्रतिवेदनाधीन वर्ष में परीक्षाएं न ली जा सकीं।

४—निम्न सारिणी में दिये हुये अनुसूचित जातियों के लिये सुरक्षित पदों में सब रिक्तियां नहीं भरी जा सकीं क्योंकि औरों की तुलना में उनके लिये निम्नस्तर लागू करने पर भी उपयुक्त अभ्यर्थी उपलब्ध न हो सके थे, किन्तु अन्य सुरक्षित रिक्तियों के लिये अनुसूचित जातियों के अभ्यर्थी उपलब्ध हुये :—

| क्रम-संख्या | परीक्षा का नाम | अनुसूचित जातियों के अभ्यर्थियों के लिये सुरक्षित रिक्तियों की संख्या | अनुसूचित जातियों के चुने हुये अभ्यर्थियों की संख्या |
|---|---|---|---|
| १ | उत्तर प्रदेश असैनिक न्यायिक (सिविल जुडीशियल) सेवा (१९५४) | ७ | १ |
| २ | कानूनगो | ९ | २ |
| ३ | उत्तर प्रदेश सबार्डिनेट लोकल फंड आडिट सेवा में सहायक आडिटर (१९५५) | ४ | १ |
| ४ | सचिवालय में अवर वर्ग सहायक | ११ | ३ |
| ५ | सचिवालय में प्रवर वर्ग सहायक | ४ | २ |
| | योग ... | ३५ | ९ |

५—१९५४-५५ की रिपोर्ट के अध्याय ५ के पैरा ६ में निर्देशित "चतुर्थ अनुसूचित जाति के अभ्यर्थी" से इंडियन फारेस्ट रेंजर्स कालेज, देहरादून में फारेस्ट रेंजर्स कोर्स १९५६-५८ में भर्ती होने के लिये कहा गया था, किन्तु वह आया नहीं।

६—सचिवालय में अवर तथा प्रवर वर्ग सहायकों के पदों के लिये परीक्षायें इलाहाबाद और लखनऊ में तथा संयुक्त सेवाओं की परीक्षा एवं कानूनगो परीक्षा क्रमशः तीन और दो केन्द्रों में हुई थीं। अन्य सभी प्रतियोगितात्मक परीक्षायें इलाहाबाद में हुयीं। सभी परीक्षाओं को एक स्थान पर लेने में प्रत्यक्ष लाभ है और यह आशा की जाती है कि परीक्षा भवन बन जाने पर ऐसे लाभ मिलेंगे।

७—अगस्त, १९५५ में शासन ने अपराध अन्वेषण विभाग के लिये अक्तूबर, १९५४ में सृजित किये हुये १६०–१५–२८०–२०–४०० रु० के वेतन-क्रम में आशु प्रतिवेदक (शार्टहैन्ड रिपोर्टर्स) के ६ पदों के लिये, जिनके लिये पूर्ण प्रयत्न करने पर भी अपराध अन्वेषण विभाग को उपयुक्त अभ्यर्थी उपलब्ध न हो सके थे, चुनाव करने के हेतु आयोग से अनुरोध किया। आयोग सहमत हुआ, पर प्रतियोगितात्मक परीक्षा के लिये बहुत कम लोगों ने आवेदन-पत्र भरे। अर्हताओं पर पुनर्विचार करके उनको कम कर दिया गया और प्रतिवेदनाधीन वर्ष के अन्तिम भाग में फिर से विज्ञापन निकालने के विषय पर विचार हो रहा था।

८—आयोग ने यह महसूस किया कि यदि विभिन्न प्रतियोगितात्मक परीक्षाओं के लिये समय निर्धारित कर दिये जायं और प्रति वर्ष नियमपूर्वक उनके अनुसार कार्य हो तो इससे अभ्यर्थियों का तथा सेवाओं के लिये प्रतियोगितात्मक चुनाव में भी फायदा होगा। आयोग ने समय सारिणी देते हुये दिसम्बर, १९५५ में शासन के पास एक ऐसा ही प्रस्ताव भेजा। वर्ष के अन्त तक शासन का कोई उत्तर नहीं आया था।

९—प्रतिवेदनाधीन वर्ष में निम्नलिखित तीन परीक्षाओं की समालोचनायें प्रकाशित की गईं :—

(१) उत्तर प्रदेश असैनिक (न्यायिक) सेवा परीक्षा, १९५४।

(२) उत्तर प्रदेश संयुक्त राज्य सेवाओं (कम्बाइन्ड स्टेट सर्विसेज) की परीक्षायें, १९५४, तथा।

(३) उत्तर प्रदेश वन सेवा, १९५५।

## ६—चुनाव द्वारा भर्ती

इस वर्ष आयोग ने ८६८ पदों के लिये चुनाव किया। इस सम्बन्ध में कुल ८,११८ आवेदन-पत्र प्राप्त हुये, २,१७६ अभ्यर्थियों का साक्षात्कार किया गया और ९९३ अभ्यर्थी चुने गये। इनके विस्तृत विवरण परिशिष्ट ३ में दिये गये हैं। इन संख्याओं में सदा की भांति वे पद भी सम्मिलित हैं, जिनके लिये गत वर्ष के अन्त के समय विज्ञापन निकाले गये थे अथवा जिनके लिये वर्ष के अन्त तक किसी कारणवश चुनाव न किये जा सके थे।

२—आयोग परिशिष्ट ३-अ में दिये हुये १,१६२ पदों के लिये चुनाव प्रतिवेदनाधीन वर्ष में न कर सके, क्योंकि या तो पद वर्ष की समाप्ति के समय विज्ञापित किये गये थे या आयोग अथवा उनके कर्मचारिवर्ग कार्याधिक्य के कारण उस कार्य के लिये समय न निकाल सके। इन पदों के लिये १२,०८० आवेदन-पत्र प्राप्त हुये थे।

३—गत वर्षों की भांति इस वर्ष भी प्रविधिक पदों के लिये उपयुक्त अभ्यर्थियों का बहुत अभाव रहा। आयोग को परिशिष्ट ३ के मद संख्या २, १३, २३, ५०, ५२, ५३, ६३, ७६, ९१, ९४, ९९, ११९, १२७, १३८, १४४, १५० से १६१ और १६४ से १६७ के सामने दिखलाये हुये ४६ पदों के लिये उपयुक्त अभ्यर्थी उपलब्ध न हो सके और वे उस परिशिष्ट के मद संख्या ५१, ५६, ७८, ९२, १३२, १३५ तथा १४५ के सामने दिखलाये हुये १२९ पदों के लिये केवल ३४ अभ्यर्थियों की संस्तुति कर सके। इनमें से कुछ मामलों में आयोग ने यह सुझाव दिया कि नियुक्ति प्राधिकारी निजी पत्र-व्यवहार द्वारा प्रयत्न करके उपयुक्त अभ्यर्थियों को प्राप्त कर लें और तब उनकी उपयुक्तता के सम्बन्ध में आयोग का परामर्श लें। कुछ मामलों में वांछित अर्हताओं, आयु सीमाओं, अनुभव तथा/अथवा वेतन में उचित संशोधन करके पुनर्विज्ञापन करने का सुझाव दिया गया। एक मामले में (मद संख्या १५१), जिसमें आयोग के विज्ञापन के फलस्वरूप एक भी आवेदन-पत्र नहीं प्राप्त हुआ था, आयोग ने एक अभ्यर्थी को, जिसने सीधे नियुक्ति प्राधिकारी को आवेदन-पत्र दिया था, नियुक्ति के लिये अनुमोदित किया।

---

नोट—अध्याय ६ के पैरा ७ का नं० अंग्रेजी अनुवाद में ३ है और उसी प्रका

४—एक मामले में, जो उत्तर प्रदेश सार्वजनिक निर्माण विभाग में सहायक आर्कीटैक्ट (पैरा ३ में निर्देशित मद संख्या २) का था, आयोग ने सुझाव दिया कि शासन एक ऐसे अभ्यर्थी को प्राप्त करने की चेष्टा करे, जिसने किसी प्रविधिक संस्था से वास्तु कला (आर्कीटेक्चर) में योग्यता प्राप्त की हो, किसी वास्तुकला के कार्यालय में उसको वांछित प्रशिक्षण दें और तत्पश्चात् आयोग की स्वीकृति लेकर पद पर उसकी नियुक्ति करें। परन्तु शासन ने उपयुक्त अभ्यर्थी को आकर्षित करने के लिये उस पद को ५००—१,२०० रु० के उच्च वेतन-क्रम में जूनियर आर्कीटेक्ट के पद के रूप में परिवर्तित कर देने का निश्चय किया।

५—आयोग द्वारा ३४ रिक्तियों (परिशिष्ट ३ के मद संख्या ४, ६०, ७८ तथा १४० के सामने दिखलाई गई) पर नियुक्ति के लिये संस्तुत अभ्यर्थियों के नियुक्ति आदेशों की प्रतीक्षा संस्तुतियों के भेजने की तिथि के कई मास पश्चात् तक की गई थी। नियुक्ति विभाग कार्यालय ज्ञाप सं० ०-५२५०/२-बी—५४-४८, दिनांक २९ दिसम्बर, १९४८ में आयोग द्वारा चुने हुये अभ्यर्थियों को नियुक्ति आदेश जारी करने की निर्धारित अवधि दो मास है और यह वांछनीय है कि जहां तक हो सके अवधि की इस निर्धारित सीमा का पालन किया जाय। एक मामले (मद सं० ३६) में तीन पद विज्ञापित किये गये; परन्तु बाद में शासन ने यह प्रस्तावित किया कि सीधी भर्ती द्वारा एक ही पद भरा जाय और शेष दो पदोन्नति द्वारा। एक दूसरे मामले (मद संख्या ८३) में कोई नियुक्ति नहीं की गई, क्योंकि आयोग द्वारा संस्तुत अभ्यर्थी के विरुद्ध कुछ शिकायतें थीं और जिस योजना के सम्बन्ध में पद का सृजन किया गया था उस योजना का पुनस्संगठन भी किया जाना था। शेष सब मामलों में परिशिष्ट ३ के स्तम्भ ३ में दिखलाई गई रिक्तियों के लिये आयोग द्वारा संस्तुत अभ्यर्थी यथाविधि नियुक्त किये गये। परन्तु एक मामले (मद सं० ३५) में चुने हुये अभ्यर्थी ने वर्ष के अन्त समय तक कार्यभार नहीं ग्रहण किया जब कि एक दूसरे मामले (मद संख्या ६८) में चुने हुये अभ्यर्थी को उसके सेवा योजक ने नहीं छोड़ा।

६—मई, १९५४ में आयोग को शासन के श्रम विभाग से उत्तर प्रदेश श्रम आयुक्त के अधीन कनिष्ठ भृत्ति (मजदूरी) निरीक्षक (जूनियर वेज इन्सपेक्टर) के तीन पदों के लिये एक आलेख्य विज्ञापन मिला। आलेख्य विज्ञापन में 'उत्तर प्रदेश में भारत सरकार द्वारा निर्मित कृषि श्रम जांच में किये हुये कार्य' को अधिमान्य अर्हता के रूप में लिखा गया था। आयोग ने समझा कि इस अर्हता को रखने वाले कुछ ही व्यक्तियों को अधिमान्य मानना अनुचित होगा और इसको निकाल देने का सुझाव दिया। इसके अतिरिक्त जांच का कार्य थोड़े समय तक ही चला। शासन ने इस सुझाव को मान लिया और पदों का विज्ञापन उक्त अधिमान्य अर्हता को हटा कर निकाला गया। इन पदों के लिये चुनाव मार्च, १९५५ में किया गया और आयोग की संस्तुतियां उसी महीने में श्रम आयुक्त, जो नियुक्ति प्राधिकारी थे, के पास भेज दी गई थीं। प्रत्यक्षतः आयोग की संस्तुतियों को स्वीकार करने योग्य न पा कर श्रम आयुक्त ने मामले का निर्देश शासन को किया। तत्पश्चात् शासन से एक निर्देश आया, जिसमें यह प्रस्ताव किया गया था कि पदों के विद्यमान अस्थायी पदधारियों (जिनकी हीन अर्हताओं के कारण आयोग ने उनको साक्षात्कार के लिये बुलाये जाने के योग्य नहीं समझा था) को अपने अपने पदों पर बने रहने दिया जाय, क्योंकि उनके पास "भारत सरकार द्वारा निर्मित कृषि श्रम जांच में किये हुये कार्य" का अनुभव था। आयोग मामले पर पूरी तरह विचार करने के पश्चात् शासन के प्रस्ताव से सहमत होने में असमर्थ रहे। उन्होंने सम्बन्धित विभाग को तदनुसार उत्तर दिया और इस मामले में विभाग ने आयोग द्वारा किये गये चुनावों के साथ जो बड़ी उपेक्षा दिखलाई थी, उसकी सूचना मुख्य मंत्री को दी। उसमें इस तथ्य का विशेष रूप से उल्लेख किया गया था कि आठ मास से अधिक समय हो जाने पर भी आयोग की संस्तुतियों का परिपालन नहीं किया गया था, जिसके फलस्वरूप चुने हुये अभ्यर्थी बहुत अधिक काल तक संदिग्धावस्था में पड़े रहे। नियुक्ति आदेशों को अविलम्ब जारी कर देने की वांछनीयता का भी उल्लेख किया गया था। इस पर मुख्य मंत्री ने आयोग को सूचित किया कि श्रम विभाग

ने १ अप्रैल, १९५६ से सहायक भृत्ति निरीक्षक (असिस्टेंट वेज इन्सपेक्टर) के पदों को तोड़ देने का निश्चय किया है और उनकी सेवाओं को समाप्त कर देने की नोटिस जारी कर रहा है। तदुपरान्त आयोग ने चुनाव को निरसित कर दिया और अभ्यर्थियों के आवेदन-पत्र एवं साक्षात्कार शुल्कों को लौटा दिया।

७--परिशिष्ट ३ व ३-अ में वर्णित मामलों के अतिरिक्त ३५ अन्य मामलों में आयोग से चुनाव करने का अनुरोध इस वर्ष किया गया था। इनमें से २८ मामलों के संबंध में वर्ष में विज्ञापन न निकाला जा सका, क्योंकि उनके लिये अधिग्रहण वर्ष की समाप्ति के समय प्राप्त हुये थे अथवा अर्हताओं, रिक्तियों के स्वरूप आदि के संबंध में कुछ सूचना मांगनी पड़ी थी। ६ मामलों में आयोग ने पदों को विज्ञापित नहीं किया, किन्तु उन पदों पर नियुक्ति के लिये एसे अथवा समान पदों के लिये किये गये गत चुनावों के आधार पर अभ्यर्थियों को संस्तुत कर दिया। एक मामले अर्थात् सहकारी समितियों के रजिस्ट्रार, उत्तर प्रदेश के कार्यालय में लेखा अधिकारी (बीज) के पद की प्रस्तावित भरती के मामले में आयोग ने सुझाव दिया कि इस वेतन-क्रम तथा उसके लिये अपेक्षित अर्हताओं को देखते हुये पद को उत्तर प्रदेश वित्त तथा लेखा सेवा में सम्मिलित कर लेना चाहिये और उस सेवा के किसी अनुभवी सदस्य को उस पद पर तैनात कर देना चाहिये तथा आगामी प्रतियोगितात्मक परीक्षा के परीक्षा-फल पर भरी जाने वाली उस सेवा की रिक्तियों में एक की वृद्धि कर देनी चाहिये। शासन ने सुझाव को स्वीकार कर लिया। एक दूसरे मामले में आयोग एक पद को विज्ञापित करने के लिये राजी न हुये क्योंकि ऐसी सम्भावना थी कि स्थायी पदधारी निकट-भविष्य में अपने पुराने पद पर लौट आवें और सुझाव दिया कि पद को अस्थायी रूप से भर लेना चाहिये, जब तक कि यह स्पष्ट न हो जाय कि उसका पदधारी पद पर लौटेगा या नहीं।

८--जुलाई, १९५५ में सूचना संचालक, उत्तर प्रदेश ने दो विज्ञापन निकाले--एक २००--४०० रु० के वेतन-क्रम में जिला सूचना अधिकारी के १० अस्थायी पदों के लिये तथा दूसरा २५० रु० के स्थिर वेतन पर क्षेत्रीय सूचना अधिकारी के दो अस्थायी (राजपत्रित) पदों के लिये, इस अभिसंविदा पर कि बाद में सावधि वेतन-क्रम (टाइम स्केल) स्वीकृत कर दिया जायगा। चूंकि ये पद महत्वपूर्ण मालूम पड़े, इसलिये शासन से पूछा गया कि इन पदों का नियुक्ति प्राधिकारी राज्यपाल हैं अथवा नियुक्ति का अधिकार सूचना संचालक को प्रत्यायुक्त कर दिया गया है। यह भी कहा गया कि यदि पद आयोग के पर्यवेक्षण में न भी हों तो भी उनके पर्यवेक्षण में ला दिये जाने चाहियें और उनके लिये चुनाव आयोग द्वारा किया जाना चाहिये। अगस्त, १९५५ में शासन ने आयोग को सूचित किया कि वे मामले पर सक्रिय विचार कर रहे हैं और अल्प काल में ही उत्तर देंगे। किन्तु कई अनुस्मारक भेजने पर भी वर्ष के अन्त तक कोई अंतिम उत्तर न आया।

९--नवम्बर, १९५५ में उत्तर प्रदेश सार्वजनिक निर्माण विभाग के मुख्य अभियन्ता (इंजीनियर) ने अपने कार्यालय के वास्तु उपविभाग (आर्कीटेक्ट सेक्शन) में निम्नलिखित अस्थायी पदों के लिये आवेदन-पत्र आमंत्रित करते हुये एक विज्ञापन निकाला :--

(१) १,२५०-१,८०० रु० के वेतन-क्रम में सीनियर आर्कीटेक्ट का एक पद,
(२) ५००-१,२०० रु० के वेतन-क्रम में जूनियर आर्कीटेक्ट के दो पद,
(३) १५०--२५० रु० के वेतन-क्रम में आर्कीटेक्चुरल ड्राफ्ट्समैन के १८ पद, और
(४) २५०-३०० रु० के वेतन-क्रम में आर्कीटेक्चुरल हेड ड्राफ्ट्समैन के चार पद।

आयोग ने शासन को बताया कि उक्त पदों पर भर्ती उनके द्वारा की जानी चाहिये थी। शासन ने उत्तर दिया कि मद (१) व (२) में उल्लिखित पद अस्थायी रूप से भरे जा रहे थे और अल्प काल में ही आयोग से उन पदों तथा सहायक आर्कीटेक्ट के दो अन्य पदों के लिये नियमित चुनाव करने का अनुरोध किया जायगा तथा मद (३) व (४) में उल्लिखित पद मंत्रिवर्गीय पद हैं और आयोग के पर्यवेक्षण में नहीं हैं।

१०—गत वर्षीय प्रतिवेदन के पृष्ठ ६ पर पैरा ५ की ओर ध्यान आकृष्ट किया जाता है। कुछ और लिखा-पढ़ी के पश्चात् आयोग राजकीय सीमेन्ट कारखाना, चुर्क के मुख्य अभियन्ता तथा सहायक प्रबन्धक के पद को पश्चात्दर्शी प्रभाव के साथ १ सितम्बर, १९५४ से वर्गोन्नयन करने (अपग्रेड) तथा उसके पदधारी को १,५००–५०–१,८०० रु० के उच्चतर वेतन-क्रम की स्वीकृति से सहमत हुये, क्योंकि यह वेतन-क्रम उसको पहले ही दिया जा चुका था। पर आयोग ने शासन को बतलाया कि उनकी राय पर उचित समय पर विचार करने का निश्चय करने के लिये ऐसे प्रस्तावों को कार्य रूप में परिणत करने के पहले ही उन पर आयोग से परामर्श करना चाहिये न कि बाद में।

११—गत वर्षीय प्रतिवेदन के पृष्ठ ६ के पैरा ६ में निर्देशित उत्तर प्रदेश शिक्षा सेवा (जूनियर स्केल) में संस्कृत पाठशालाओं के निरीक्षक का पद उसके लिये अपेक्षित अर्हताओं में 'संस्कृत बोलने में दक्षता' जोड़कर, जून १९५५ में पुर्नविज्ञापित किया गया और एक दूसरा अभ्यर्थी चुना गया और नियुक्ति के लिये संस्तुत किया गया। इस बार की गई संस्तुति को शासन ने स्वीकार कर लिया।

१२—गत वर्षीय प्रतिवेदन के पृष्ठ ७ के पैरा ८ में यह लिखा गया था कि राजकीय कला एवं शिल्प विद्यालय (गवर्नमेन्ट स्कूल आफ आर्ट्स ऐन्ड क्राफ्ट्स), लखनऊ के लिये वास्तु प्ररचन तथा शिल्पी कक्षा (आर्कीटेक्चुरल डिजाइन ऐन्ड क्राफ्ट्समैन क्लास) के अधीक्षक के पद, जिसके लिये चुनाव निरस्त कर दिया गया था, के लिये एक अभ्यर्थी द्वारा अभ्यर्थित यात्रा-भत्ता के प्रत्यर्पण का प्रश्न शासन के विचाराधीन था। उस यात्रा-भत्ता को सरकार ने स्वीकृत कर दिया।

१३—गत वर्षीय प्रतिवेदन के पृष्ठ ७ के पैरा ९ में निर्देशित चौधरी मुख्तार सिंह, राजकीय पालीटेक्निक, मेरठ में केमिकल इंजीनियरिंग ऐन्ड इंजीनियरिंग सेक्शन के हेड के पद के लिये आयोग द्वारा संस्तुत अभ्यर्थी की नियुक्ति के मामले के सम्बन्ध में प्रतिवेदनाधीन वर्ष में भी लिखा-पढ़ी होती रही।

१४—गत वर्षीय प्रतिवेदन के पृष्ठ ७–८ के पैरा १० में वर्णित परिस्थितियों में उद्योग संचालक ने निजी पत्र-व्यवहार से राजकीय केन्द्रीय बुनाई संस्था (गवर्नमेन्ट सेन्ट्रल वीविंग इंस्टीट्यूट), वाराणसी के अनुसंधान तथा प्रयोग विभाग के लिये डिजाइनर (हैन्डलूम) के पद के लिये एक उपयुक्त अभ्यर्थी प्राप्त कर लिया। आयोग ने नियुक्ति के लिये उस अभ्यर्थी की उपयुक्तता का निर्णय करने के हेतु ६ मार्च, १९५६ को उसका साक्षात्कार किया तथा उसे उपयुक्त पाया। तत्पश्चात् उसकी नियुक्ति यथाविधि हो गई।

१५—जिन तीन मामलों में नियुक्ति प्राधिकारियों ने १९५४–५५ में ऐसे पदों पर भरती करने के लिये विज्ञापन स्वयं निकाल दिये थे, जो महत्वपूर्ण समझ पड़े, उनका विवरण गत वर्षीय प्रतिवेदन के पृष्ठ ५–६ के पैरा ४ में दिया गया था। प्रतिवेदनाधीन वर्ष में उन तीनों मामलों में नियमित चुनाव करने के लिये आलेख्य विज्ञापन आयोग को भेजे गये।

१६—गत वर्षीय प्रतिवेदन के पृष्ठ ८ के पैरा १४ में १८ ऐसे मामलों का वर्णन था, जिनमें नियुक्ति-आदेश नियुक्ति-प्राधिकारियों द्वारा आयोग की संस्तुतियों की प्राप्ति की तिथि से दो मास के भीतर जारी नहीं किये गये थे। नियुक्ति-आदेशों की प्रतिलिपियां अब जो प्राप्त हुई हैं, उनसे मालूम पड़ता है कि उपर्युक्त मामलों में से ९ मामलों में आयोग का परामर्श स्वीकार कर लिया गया है, जब कि शेष ९ मामलों में (१९५४–५५ के प्रतिवेदन में परिशिष्ट ३ के मद संख्याओं १४६, १६३ से १६९ तथा १७४ के सामने वर्णित) शासकीय आदेशों की प्रतीक्षा १९५५–५६ के वर्ष के अन्त समय तक भी की जा रही थी।

## ७—बिना विज्ञापन के भरती

सामान्यतया आयोग यह आग्रह करते हैं कि सभी स्थायी तथा दीर्घावधि अस्थायी रिक्तियों को सीधी भरती द्वारा नियमित ढंग से विज्ञापन, साक्षात्कारादि के पश्चात् अथवा खुली प्रतियोगिता द्वारा भरा जाना चाहिये। किन्तु कुछ विशेष एवं असामान्य परिस्थितियों में, जैसे किसी वैयक्तिक संस्था का राष्ट्रीयकरण अथवा बार-बार विज्ञापन निकालने पर भी अर्ह अभ्यर्थियों की अलभ्यता अथवा जहां सेवा-नियमों में अन्य ढंग से चुनाव का उपबन्ध है, विज्ञापन की आवश्यकता नहीं समझी जाती। प्रतिवेदनाधीन वर्ष में आयोग से ऐसी भरती के लिये ३६८ अभ्यर्थियों (गत वर्ष के ३१ अभ्यर्थियों को लेकर) के मामलों पर विचार करने के लिये कहा गया। इनमें से आयोग ने १३१ को नियुक्ति के लिये अनुमोदित किया। ९ अभ्यर्थियों के मामलों में आयोग ने उनकी उपयुक्तता के संबंध में अपनी कोई राय नहीं दी, किन्तु यह परामर्श दिया कि जब कभी पदों के लिये विज्ञापन निकाला जाय, उन लोगों को आवेदन-पत्र भेजकर अन्य अभ्यर्थियों के साथ चुनाव में भाग लेना चाहिये। १९१ अभ्यर्थी चुने न जा सके क्योंकि या तो वे उपयुक्त नहीं पाये गये या रिक्तियों की संख्या इतनी नहीं थी कि अधिक अभ्यर्थी चुने जा सकते। इन सब मामलों के विस्तृत विवरण परिशिष्ट ४ में दिये गये हैं। साथ ही जिन मामलों में अनुमोदन दिया गया उनके कारण भी लिखे गये हैं। परिशिष्ट ४-अ में वर्णित शेष ३७ अभ्यर्थियों के मामले उनके सामने दिये हुये कारणों से वर्ष के अन्त समय तक निबटाये नहीं जा सके थे।

२—जून, १९५५ में अतिरिक्त शिक्षा संचालक ने आयोग से जूनियर हाई स्कूलों तथा राजकीय आदर्श विद्यालयों के १० प्रधान अध्यापकों की विद्यालय प्रति उपनिरीक्षक के पदों पर नियुक्ति को अनुमोदित करने का अनुरोध किया। इन अभ्यर्थियों को एक विभागीय चुनाव समिति ने विद्यालय प्रति उपनिरीक्षक सेवा नियमों, १९४५ के नियम १३ के अनुसार क्षेत्रीय उपसंचालकों द्वारा नामांकित अभ्यर्थियों में से चुना था। इस मामले में पात्रता-क्षेत्र बहुत विस्तृत था और उसमें गैर सरकारी विद्यालयों के भी कुछ अभ्यर्थी सम्मिलित थे। वास्तव में यह मामला सीमित क्षेत्र में से सीधी भर्ती करने का था और समस्त पात्र अभ्यर्थियों की कोई क्रमबद्ध सूची नहीं थी। अतः आयोग ने शासन को सुझाव दिया कि नियमों के अन्तर्गत सभी पात्र अभ्यर्थियों से आवेदन-पत्र आमन्त्रित करते हुये विज्ञापन निकाल कर साक्षात्कार आदि के पश्चात् भर्त्ती की जाय। वर्ष में इस मामले में पत्र-व्यवहार होता रहा।

३—गत वर्षीय रिपोर्ट के पृष्ठ ९ के पैरा २ में यह लिखा गया था कि आयोग ने शासन को परामर्श दिया था कि कलेक्शन अधिकारी (अब जिला कलेक्शन अधिकारी कहे जाते हैं) के शेष पदों को खुली प्रतियोगिता द्वारा सामान्य रीति से भरा जाना चाहिए, किन्तु शासन ने उस परामर्श को स्वीकार नहीं किया और आयोग को खाद्य तथा रसद, सहायता तथा पुनर्वास और कोर्ट आफ वार्ड्स विभागों के राजपत्रित पदाधिकारियों में से चुनाव करने का निर्देश दिया। आयोग ने शासन की इच्छानुकूल प्रतिवेदनाधीन वर्ष में जिला कलेक्शन अधिकारियों के १६ पदों के लिये तदनुसार चुनाव किया।

## ८—पदोन्नति द्वारा भरती

प्रतिवेदनाधीन वर्ष में, आयोग ने अपने पर्यवलोकनान्तर्गत विभिन्न सेवाओं और पदों की ३०८ रिक्तियों पर पदोन्नति के लिये १,०१९ कर्मचारियों के मामलों पर विचार किया। इनका विस्तृत विवरण परिशिष्ट ५ में दिया गया है।

२—आयोग ने ३०८ रिक्तियों में से २९६ के लिये अभ्यर्थियों को पदोन्नति के लिये संस्तुत किया। (परिशिष्ट ५ के मद संख्याओं ५, १२, १८ और २४ के सामने दिखलाई गई) ९ रिक्तियों के लिये आयोग ने सुझाव दिया कि पहले विभागीय चुनाव समिति द्वारा सम्पूर्ण

पात्रता क्षेत्र में से योग्यता के आधार पर (आन मेरिट) नियमानुसार चुनाव किया जाय और तब उन मामलों का निर्देश उनको किया जाय। शेष ३ रिक्तियों (मद संख्या ३२) के सम्बन्ध में आयोग ने देखा कि पदोन्नति द्वारा भर्ती करने का प्रस्ताव उत्तर प्रदेश कृषि सेवा नियमों के नियम ६ (३) के अनुसार नहीं मालूम पड़ता था। तदनुसार शासन से स्थिति का स्पष्टीकरण करने का अनुरोध किया गया। लगभग १ वर्ष के पश्चात् यह उत्तर मिला कि कृषि उप संचालकों के कृत्यों के पुनर्गठन का प्रश्न शासन के विचाराधीन है और एक नया निर्देश आयोग को बाद में किया जायगा।

३—डिप्टी सुपरिंटेंडेंट पुलिस (शिकायत) (मद सं० २७) के ६० पदों के लिये एक समिति ने, जिसमें श्री नकीमुल हसन अध्यक्ष थे और सर्वश्री आदित्य नाथ झा, शासन के मुख्य सचिव, एन० एस० माथुर, पुलिस के इन्सपेक्टर जनरल तथा जिया राम, डिप्टी इन्सपेक्टर जनरल, आफ पुलिस (प्रशासन) सदस्य थे, १ से ५ नवम्बर, १९५५ को लखनऊ में ११५ कर्मचारियों का साक्षात्कार करके चुनाव किया। डिप्टी कलेक्टर के २१ पदों (मद सं० ३१) के मामलों में आयोग ने इलाहाबाद में ७ से ९, १२, १५ से १७ और २२ मार्च, १९५६ को ५५ कर्मचारियों का साक्षात्कार करके चुनाव किया। अन्य सभी मामलों में आयोग ने सम्बन्धित कर्मचारियों की चरित्रावलियों तथा/अथवा उनकी वैयक्तिक पत्रावलियों के आधार पर अपना परामर्श दिया।

४—आयोग द्वारा पदोन्नति के लिये संस्तुत कर्मचारियों के मामलों में से १७ कर्मचारियों के मामले (देखिये परिशिष्ट ५ की मद सं० २८, २९ तथा ३९) पुनर्विचार के लिये फिर से उनके पास भेजे गये, जब कि ३४ कर्मचारियों के मामलों में वर्ष के अन्त तक कोई आज्ञा नहीं प्राप्त हुई थी। निम्नलिखित पैरा ६ और ७ में वर्णित मामलों को छोड़कर शेष सभी मामलों में आयोग के परामर्श मान लिये गये।

५—३७५ रिक्तियों पर पदोन्नति से सम्बन्धित ४६ मामले, जिनका विस्तृत विवरण परिशिष्ट ५–अ में दिया गया है, प्रत्येक के सामने अंकित कारणों से प्रतिवेदनाधीन वर्ष में निबटाये न जा सके।

६—आयोग ने उत्तर प्रदेश शिक्षा सेवा (निम्न वेतन–क्रम) में महिला प्रधानाध्यापिका के पदों पर पदोन्नति के लिये ९ महिलाओं को संस्तुत किया था। अक्तूबर, १९५५ में शासन ने दो महिलाओं के मामलों को, जिनको विभागीय चुनाव समिति ने मुख्य सूची में रक्खा था, किन्तु जिनकी पदोन्नति को आयोग ने उस समय के लिये अनुमोदित नहीं किया था, क्योंकि उनकी चरित्रावलियों को देखने से पदोन्नति न्यायोचित नहीं थी, आयोग के पास पुनर्विचारार्थ लौटा दिया। आयोग ने उन मामलों पर पुनर्विचार किया, परन्तु उनकी स्थायी पदोन्नति से सहमत नहीं हुये क्योंकि अन्य पात्र अभ्यर्थी, जिनकी चरित्रावलियां अपेक्षाकृत अच्छी थीं, उपलब्ध थे। किन्तु शासन आयोग के विचारों से सहमत नहीं हुये क्योंकि, उनकी राय में वे दोनों महिलायें उतनी ही अच्छी थीं जितनी अन्य महिलाएं, जिनको विभागीय चुनाव समिति ने चुना था और आयोग ने अनुमोदित किया था। इस सम्बन्ध में शासन ने यह भी कहा कि 'यह स्वीकार करते हुये भी कि पदोन्नति के लिये कसौटी केवल योग्यता (मेरिट) होनी चाहिये, इस बात से इनकार नहीं किया जा सकता कि ज्येष्ठता स्वयं योग्यता है क्योंकि उस में उस पद के कार्य का अधिक अनुभव निहित है, जिस पद के लिये चुनाव किया जाता है। अतः ज्येष्ठता को उचित लाभ मिलना चाहिये।' परन्तु शासन ने एक दूसरे मामले में, जिसका उल्लेख नीचे प्रस्तर ८ में किया गया है, इसके विरुद्ध विचार प्रकट किया है।

७—शासन ने सरोजिनी नायडू मेडिकल कालेज, आगरा के रीडर के एक पद को प्रोफेसर के पद में वर्गोन्नत करने तथा पहले पद के पदधारी को दूसरे पद पर नियुक्त करने का प्रस्ताव किया। आयोग ने सभी सम्बन्धित पत्रों को मंगवाया और उनकी जांच करने के पश्चात् परामर्श दिया कि पद को वर्गोन्नत करने का कोई औचित्य नहीं बतलाया गया है, किन्तु यदि ऐसा

करना आवश्यक समझा गया है तो प्रोफेसर के वर्गोन्नत पद को नियमित ढंग से विज्ञापन, साक्षात्कार इत्यादि के पश्चात् भरा जाना चाहिये। उन्होंने यह भी सुझाव दिया कि यदि रीडर के पद के वर्त्तमान पदधारी को उस पद पर नियुक्त करना आवश्यक समझा जाता है, तो उस पद के लिये एक निम्नतर वेतनक्रम निर्धारित करने की सम्भावना पर विचार किया जाना चाहिये। शासन इनमें से किसी भी सुझाव से सहमत नहीं हुये। उन्होंने पद को वर्गोन्नत किया और उस पर रीडर के पद के पदधारी को बिना वर्गोन्नत पद का विज्ञापन निकाले ही नियुक्त कर दिया।

८—नवम्बर, १९५५ में शासन ने सात तहसीलदारों के मामलों पर पुनर्विचार करने के लिये आयोग से अनुरोध किया। इनमें चार ऐसे तहसीलदार थे, जिनको विभागीय चुनाव समिति ने डिप्टी कलेक्टर के पद पर स्थायी पदोन्नति के लिये सूची 'अ' में रक्खा था तथा तीन ऐसे थे, जिनको उक्त समिति ने स्थानापन्न पदोन्नति के लिये संस्तुत किया था, किन्तु जिनकी ऐसी पदोन्नतियों को आयोग ने अनुमोदित नहीं किया था। इस सम्बन्ध में शासन ने कहा, "क्योंकि अब पदोन्नति के लिये एकमात्र कसौटी योग्यता (मेरिट) निर्धारित की गई है, चुनाव का आधार योग्यता होना चाहिये न कि स्थानापन्न डिप्टी कलेक्टर के रूप में अथवा किसी जिला या क्षेत्र विशेष में सेवा करने की अवधि।" आयोग ने दूसरे आठ कर्मचारियों की तुलना में इन सात कर्मचारियों की उपयुक्तता के विषय में अपनी राय पन्द्रहों कर्मचारियों का साक्षात्कार करने के पश्चात् देने का निश्चय किया। प्रतिवेदनाधीन वर्ष में साक्षात्कार न किया जा सका।

९—जैसा गत प्रतिवेदन के पृष्ठ १०—११ के पैरा ६ में वर्णित है, शासन ने सामान्य सचिवालय में अधीक्षकों की सहायक सचिव के पदों पर पदोन्नति सम्बन्धी नियमों में संशोधन करना स्वीकार कर लिया था। तदनुसार शासन ने असरकारी पत्र सं० २५९१—ई/२०—ई—१५६ (५)/४२, दिनांक २७ जुलाई, १९५५ में यह आदेश जारी किये कि स्थायी नियुक्ति अथवा उस स्थानापन्न या अस्थायी नियुक्ति के लिये, जिसके कि एक वर्ष या अधिक अवधि तक चलते रहने की सम्भावना है, चुनाव सम्पूर्ण पात्रता—क्षेत्र में से आयोग का परामर्श लेकर सर्वथा योग्यता (मेरिट) के आधार पर किया जायगा और यह कि कम से कम ५ वर्ष की सेवा वाले स्थायी अधीक्षक सहायक सचिव के पदों पर पदोन्नति के लिये पात्र होंगे, यदि पांच वर्ष की स्थायी सेवा रिक्ति होने के दिन पूरी हो गई हो। यह भी आदेश हुआ कि इस कार्यवाही के अनुसार दीर्घ—कालीन रिक्तियों पर नियुक्ति के लिये चुने हुये अभ्यर्थियों की ज्येष्ठता उसी क्रम में रहेगी, जिस क्रम में उनका अनुमोदन किया गया था और उनके मामलों को विभागीय चुनाव समिति अथवा आयोग को पुनः निर्देशित किये बिना ही वे यथा—समय उसी क्रम में स्थायी कर दिये जायेंगे, यदि उस समय तक उनके कार्य अथवा आचरण असन्तोषजनक न रहे हों।

१०—उत्तर प्रदेश सामान्य सचिवालय अधीक्षक सेवा नियम, १९४२ के अनुसार सामान्य सचिवालय में अधीक्षक के पदों के लिये चुनाव प्रवर वर्ग सहायकों में से ज्येष्ठता का उचित ध्यान रखते हुये सर्वथा योग्यता के आधार पर किया गया था। आयोग से परामर्श करके शासन ने असरकारी पत्र सं० २०२८—ई/२०—ई—१५७/५३, दिनांक १५ जुलाई, १९५५ में आदेश जारी किये, जिसका आशय यह था कि अधीक्षक के पदों में स्थायी रिक्तियों तथा एक या अधिक वर्ष की अवधि तक चलती रहने की सम्भावना वाली रिक्तियों के लिये चुनाव सम्पूर्ण पात्रता—क्षेत्र में से आयोग से परामर्श करके सर्वथा योग्यता के आधार पर किया जायगा। पात्रता के लिये न्यूनतम सेवाकाल प्रवर वर्ग सहायक के रूप में १० वर्ष की स्थायी सेवा है। जैसा सहायक सचिवों के मामलों में पैरा ९ में ऊपर वर्णित है बाद में उसी क्रम में यथा—समय पुष्टिकरण होगा।

## ९—अस्थायी नियुक्तियों का नियमितकर

अस्थायी अथवा स्थानापन्न नियुक्तियों को, चाहे वे सीधी भर्ती द्वारा चाहे पदोन्नति द्वारा की गई हों, ज्यों ही यह मालूम हो जाय कि उनके एक वर्ष से अधिक अवधि तक चलते रहने

की सम्भावना है, त्योंही उत्तर प्रदेश लोक सेवा आयोग (कृत्यों का परिसीमन) विनियम, १९५४ के विनियम ५ (क) तथा ६ (ग) के अन्तर्गत आयोग को निर्देशित करना आवश्यक है। ऐसे निर्देशों में कुल ९९४ अभ्यर्थियों के मामले थे, जिन पर आयोग ने प्रतिवेदनाधीन वर्ष में विचार किया, देखिये परिशिष्ट ६ में दिया हुआ विवरण। आयोग ने इन सभी मामलों में जो अभिलेख और सूचनायें उनको दी गईं, उनके आधार पर अपना परामर्श दिया।

२--उपरिनिर्देशित ९९४ अभ्यर्थियों में से आयोग ने ५३१ को लगातार अस्थायी नियुक्ति के लिये अनुमोदित किया और ३९ को नहीं। जिन मामलों में यह मालूम था कि पद अल्पावधि के हैं और जिनकी अवधि को अनिश्चित काल के लिये बढ़ाये जाने की संभावना नहीं थी, उन मामलों में अनुमोदन सामान्यतः पद की अवधि की समाप्ति तक दिया गया। जिन मामलों में यह सम्भावना थी कि नियुक्ति की अवधि दीर्घ काल तक रहेगी, अनुमोदन साधारणतः तब तक की सतत नियुक्ति के लिये दिया गया, जब तक कि पदोन्नति अथवा सीधी भर्ती द्वारा नियमित ढंग से चुने हुए अभ्यर्थी उपलब्ध न हो जायं। शेष ४२४ अभ्यर्थियों के विषय में स्थिति इस प्रकार थी:--

(१) १७ अभ्यर्थियों के मामलों में आयोग ने उनकी उपयुक्तता के विषय में अपनी कोई राय नहीं दी, किन्तु परामर्श दिया कि उनमें से ८ अभ्यर्थियों द्वारा धारित पदों को सीधी भर्ती द्वारा तथा शेष ९ द्वारा धारित पदों को पदोन्नत अभ्यर्थियों द्वारा नियमित ढंग से भरा जाना चाहिये और इन दोनों प्रकार के चुनावों में स्थानापन्न पदधारी अन्य अभ्यर्थियों के साथ इन अवसरों पर अपनी भाग्य परीक्षा करें।

(२) १५ अभ्यर्थियों के विषय में कोई राय देने की आवश्यकता नहीं समझी गई क्योंकि उनके मामलों का निर्देश आयोग को किये जाने के पहले या थोड़े दिन बाद ही वे या तो प्रत्यावर्तित या अधोवर्गित कर दिये गये थे या मर गये थे।

(३) ९९ अभ्यर्थियों के मामलों पर आयोग ने राय दी कि उनसे परामर्श करने की आवश्यकता नहीं थी, क्योंकि या तो नियुक्तियों के एक वर्ष से अधिक काल तक चलने की सम्भावना नहीं थी या वे प्रतिनियुक्ति के मामले थे अथवा जिन पदों पर वे निरन्तर कार्य कर रहे थे उन पदों पर उनकी सतत अस्थायी नियुक्ति का अनुमोदन आयोग पहले ही कर चुके थे।

(४) ८६ अभ्यर्थियों के मामलों में कुछ सूचनाओं तथा/अथवा पत्रों का अभाव या अपूर्णता पाई गई और उनकी मांग की गई। अतः उनके मामलों का निबटारा न हो सका।

(५) शेष २०७ अभ्यर्थी, जिनके मामलों पर आयोग ने विचार किया था, वे थे अवक्रमित कर्मचारी या वे पात्र अभ्यर्थी, जिनकी संख्या वास्तविक रिक्तियों से अधिक थी।

३--परिशिष्ट ६-अ में वर्णित ४५ मामले, जिनमें ऊपर के दूसरे पैरा के उपपैरा (४) में वर्णित ८६ अभ्यर्थियों को सम्मिलित करते हुये ४४२ अभ्यर्थी थे, प्रत्येक के सामने अंकित कारणों से वर्ष की समाप्ति तक निबटाये न जा सके।

४--जैसा पहले के प्रतिवेदनों में संकेत किया गया था, ऐसे बहुत से मामले थे, जिनमें अस्थायी नियुक्तियों के नियमितकरण के लिये आयोग को निर्देश नियत समय के बहुत समय बाद किये गये। जुलाई, १९५५ में अध्यक्ष ने कुछ विभागों की ऐसी अनियमितताओं से मुख्य मन्त्री को सूचित किया, जिनमें अस्थायी नियुक्तियों के मामले वर्षों तक आयोग के अनुमोदनार्थ उनको निर्देशित नहीं किये गये थे। आयोग ने सुझाव दिया कि यह अच्छा हो कि सभी नियुक्ति प्राधिकारियों को एक परिपत्र इस आशय का भेज दिया जाय कि वे ज्यों ही कोई अस्थायी नियुक्ति करें, नियुक्ति आज्ञा की एक प्रतिलिपि आयोग को भेज दिया करें, जिससे आयोग का कार्यालय भी इन अस्थायी नियुक्तियों की जांच कर सकने की स्थिति में हो जाय। यह सुझाव मान लिया गया है और इस विषय में आवश्यक आदेश नियुक्ति विभाग कार्यालय ज्ञाप सं० २४८६/२-बी-१६४-१९५५, दिनांक ११ अगस्त, १९५५ में जारी किये जा चुके हैं। इन आदेशों के अनुसरण

मज्ञाप के जारी किये जाने की तिथि से मार्च, १९५६ के अन्त तक १६० नियुक्तियों से अधिक की सूचना आयोग के कार्यालय में प्राप्त हुई।

५--लेखाधिकारी (अकाउन्ट्स अफसर) के नियमितकरण के एक मामले के विषय में शासन ने कहा कि पद के लिये वे ही अनुभवी अभ्यर्थी उपयुक्त हो सकते हैं, जो लेखा की प्रविधियों से भली भांति परिचित हों। आयोग ने राय दी कि इस प्रकार का तर्क प्रत्येक दूसरी राजपत्रित सेवा के विषय में किया जा सकता है, जिसमें एक नया राजपत्रित अधिकारी स्वभावतः एक पुराने सचिवालय के कर्मचारी से बहुत कम जानता है, किन्तु जो शीघ्र ही उससे आगे बढ़ जाता है और इस ढंग से एक स्थिति बना लेता है, जिससे प्ररुचि (इनीशियेटिव) तथा उत्तरदायित्व की अपेक्षा वाली स्थितियों का सामना करने की उसकी योग्यता में विश्वास पैदा हो जाता है जैसा कि राजपत्रित अधिकारियों को दिखलाना तथा सामना करना चाहिये। लेखा अधिकारी के पद के सम्बन्ध में उन्होंने कहा कि उस पद के कार्य में "कल्पना, सुतथ्यता, दूरदर्शिता तथा योजना के उच्च गुणों की अपेक्षा रहती है, जिन गुणों की आशा समान्यतः उन लोगों से नहीं की जा सकती जो सचिवालयीय पंक्तियों में अपनी सेवा का श्री गणेश करते हैं और जिन पर उस पद के नैत्यिक कार्यों की छाप पड़ चुकी होती है, जिस पद पर वे अपने प्रभाव्य वर्षों में सचिवालयीय पंक्ति में कार्य कर चुके होते हैं। अपवादों से नियम की सिद्धि ही होती है। लेखा अधिकारी के पद पर केवल उन्हीं की नियुक्ति की जानी चाहिये, जिन्होंने प्रावैधिक परीक्षा पास की हो और जो विद्या प्रतिष्ठा धारण करते हों। यह सही है कि जब तक वे नये हैं, तब तक वे उतने उपयोगी नहीं होंगे, जितने कि पुराने सचिवालयीय कर्मचारी। किन्तु यह असुविधा थोड़े ही दिनों तक रहेगी, जिसके बाद वे पुराने सचिवालयीय कर्मचारियों से कहीं आगे निकल जायेंगे"। वर्ष के अन्त तक शासन का उत्तर नहीं प्राप्त हुआ था।

६--अप्रैल, १९५५ में शासन ने कहा कि भारत सरकार के राष्ट्रीय जल प्रदाय तथा स्वच्छता कार्यक्रम के अन्तर्गत राज्य द्वारा लिये गये पानीघर तथा जलोत्सारण (ड्रेनेज) योजनाओं के वर्धित कार्यक्रम का सम्पादन करने के सम्बन्ध में स्वशासन विभाग के मुख्य अभियन्ता (इंजीनियर) द्वारा लगभग १६४ ओवरसियरों की भर्ती करनी पड़ी थी। क्योंकि उन योजनाओं से सम्बन्धित कार्यों को ३१ मार्च, १९५६ तक पूरा करना था, इसलिये मुख्य अभियन्ता ने सुझाव दिया कि जिन अभ्यर्थियों ने कुछ काल तक सार्वजनिक निर्माण विभाग में वर्क सुपरवाइजर के रूप में अथवा स्वशासन विभाग में वर्क एजेन्ट्स के रूप में काम किया हो उनकी भी भर्ती कर ली जानी चाहिये और उनको अनर्ह ओवरसियर कहा जाय तथा एक समुचित रूप से प्रह्रासित वेतन-क्रम में विलीन कर लिया जाय। शासन ने सुझाव दिया कि मुख्य अभियन्ता को अधिकार दे दिया जाय कि वे उन पदों पर इस शर्त के साथ अस्थायी नियुक्तियां कर लें कि जब कभी आवश्यक अर्हता-प्राप्त अभ्यर्थी उपलब्ध होंगे और आयोग द्वारा उपयुक्त पाये जायेंगे, तब उनके स्थान पर नियुक्त कर दिये जायेंगे। आयोग ने परामर्श दिया कि यदि नियुक्तियों को अवधि ३१ मार्च, १९५६ ही तक रहनी है, तो मुख्य इंजीनियर स्वयं ऐसी नियुक्तियां उत्तर प्रदेश लोक सेवा आयोग (कृत्यों का परिसीमन) विनियम, १९५४ के विनियम ५ (क) के अन्तर्गत आयोग के परामर्श के बिना ही कर सकता है। परन्तु यदि ऐसी संभावना हो कि ये पद एक वर्ष से अधिक काल तक चलते रहेंगे, तो आयोग चाहेंगे कि विभिन्न संस्थाओं की ओवरसियर क्लास परीक्षाओं के परीक्षाफल की घोषणा हो जाने के पश्चात् उन पदों के लिये विज्ञापन निकाल दिया जाय। ऐसी अवस्था में आयोग उन पदों के लिये नियमित चुनाव के हेतु वांछित व्यावहारिक अनुभव की अवधि को हटा देंगे। उनकी एक वर्ष तक की सेवा की अवधि हो बाद में आवश्यक व्यावहारिक प्रशिक्षण के रूप में समझी जायगी। आयोग को आपत्ति नहीं होगी, यदि चुनाव होने तक मुख्य अभियन्ता अस्थायी नियुक्तियां प्रस्तावानुसार कर लें, और उनके स्थान पर बाद में अर्ह अभ्यर्थी नियुक्त कर दिये जायें। आयोग ने यह भी सुझाव दिया कि अर्ह अभ्यर्थियों की अनुपलब्धता में ही अनर्ह अभ्यर्थी नियुक्त किये जायें और

उन अनर्ह व्यक्तियों को किसी प्रकार की ऐसी आशा न दिलाई जाय कि वे बाद में स्थायी कर दिये जायेंगे। शासन ने आयोग का परामर्श स्वीकार कर लिया और तदनुसार आदेश निकाले।

७--गतवर्षीय प्रतिवेदन के पृष्ठ १४ के पैरा ५ में निर्देशित, शासन द्वारा सामुदायिक योजनाओं, प्रशिक्षण तथा पायलट योजनाओं आदि विभिन्न योजनाओं के अन्तर्गत की गई नियुक्तियों की सूची को शासन ने दिसम्बर, १९५५ में दिया। इसमें ५१ जिला नियोजन अधिकारियों, १ योजना कार्यकारी अधिकारी (प्रोजेक्ट इक्जीक्यूटिव आफिसर), २८ उप-योजना कार्यकारी अधिकारियों और १४ विस्तार एवं प्रशिक्षण योजना (ट्रेनिंग-कम-एक्सटेन्शन प्रोजेक्ट) के सम्बन्ध में नियुक्त अधिकारियों के नाम थे। इस मामले की जांच आयोग ने की और परिशिष्ट ६ के मद संख्या १०२ से १०५ के आगे विवरण स्तम्भ में सांकेतिक ढंग से उन मामलों को निबटाया गया। जिला नियोजन अधिकारी के पद पर सीधी भरती करने का प्रश्न जिसके लिये आयोग ने एक आलेख्य विज्ञापन मांगा था, (देखिये गत प्रतिवेदन के पृष्ठ १५ का पैरा ८) प्रतिवेदनाधीन वर्ष भर शासन के विचाराधीन रहा।

८--गत प्रतिवेदन के पृष्ठ १४, १५ पर पैरा ७ में निर्देशित अभ्यर्थी की सहकारी समितियों के सहायक रजिस्ट्रार के रूप में सतत अस्थायी नियुक्ति को, शासन से एक अग्रेतर निर्देश आने पर, आयोग ने अभ्यर्थी के कार्य की उन्नति को दृष्टि में रखते हुये मार्च, १९५६ में अनुमोदित कर दिया।

९--गत प्रतिवेदन के पृष्ठ १४ के पैरा ६ में निर्देशित, राजकीय रचनात्मक प्रशिक्षण विद्यालय, लखनऊ में, सिरेमिक्स के लेक्चरर के पद के लिये आवश्यक न्यूनतम अर्हताओं के निर्धारण का प्रश्न प्रतिवेदनाधीन वर्ष में शासन के विचाराधीन रहा।

## १०--उत्तर प्रदेश शासन की सेवाओं में अथवा पदों पर विलीनीकृत राज्यों तथा अन्तरक्षेत्रीय खंडों के भूतपूर्व कर्मचारियों का अन्तर्निधान।

इस वर्ष आयोग ने विलीनीकृत राज्यों तथा अन्तरक्षेत्रीय खंडों के १९ कर्मचारियों के उत्तर प्रदेश की विभिन्न सेवाओं में अथवा पदों पर अन्तर्निधान के मामलों पर विचार किया। उनका विवरण निम्नलिखित सारिणी में दिया जाता है :--

| क्रमांक | विलीनीकृत राज्य अथवा अन्तरक्षेत्रीय खंड का नाम | सेवा अथवा पद, जिसके लिये विचार किया गया | अभ्यर्थियों की संख्या | अन्य विवरण |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| १ | चरखारी (हमीरपुर) | ट्रेन्ड ग्रेजुएट्स ग्रेड में सहायक अध्यापक | ३ | साक्षात्कार १२ अगस्त, १९५५ को हुआ। अधोलिखित पैरा २ भी देखिये। |
| २ | समथर (झांसी) | तदेव | २ | तदेव |
| ३ | वाराणसी | अधीनस्थ शिक्षा सेवा (गजटेड) में प्रधान अध्यापक | १ | अधोलिखित पैरा ३ देखिये। |

| क्रमांक | विलीनीकृत राज्य अथवा अन्तरक्षेत्रीय खंड का नाम | सेवा अथवा पद, जिसके लिए विचार किया गया | अभ्यर्थियों की संख्या | अन्य विवरण |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| ४ | रामपुर | ओवरसियर, सिंचाई विभाग | २ | ६ अक्तूबर, १९५५ को साक्षात्कार के पश्चात् अनुमोदित किये गये। |
| ५ | रामपुर | ट्रेन्ड ग्रेजुएट्स ग्रेड में सहायक अध्यापक | ६ | अधोलिखित पैरा ४ देखिये। |
| ६ | रामपुर | अधीनस्थ आबकारी सेवा में आबकारी निरीक्षक | १ | साक्षात्कार २७ दिसम्बर, १९५५ को हुआ। अनुमोदित किया गया। |
| ७ | वाराणसी | तदेव | ३ | तदेव |
| ८ | टेहरी-गढ़वाल | तदेव | १ | आयोग ने इस प्रतिबन्ध के साथ कार्योत्तर अनुमोदन प्रदान किया कि शासन उसको शैक्षिक अर्हताओं से छूट दे दे। |
| | | योग ... | १९ | |

(२) चरखारी तथा समथर राज्यों के ५ सहायक अध्यापक, जिनका निर्देश उपर्युक्त मद सं० १ और २ में किया गया है, ट्रेन्ड ग्रेजुएट्स ग्रेड में विलीनीकरण के लिये अनुमोदित नहीं किये गये थे। आयोग ने परामर्श दिया कि वे सब ७५–२०० रु० के सी० टी० ग्रेड में विलीन किये जावें, क्योंकि उनमें से कोई भी विलीनीकरण के समय एल० टी० नहीं था। इनमें से एक अध्यापक के मामले में आयोग ने उपयुक्त निजी वेतन देने के लिये भी सिफारिश की ताकि उसका वेतन उस वेतन से कम न हो, जो उसे मिलता होता यदि वह राज्य सेवा में बना रहता।

(३) उपर्युक्त मद संख्या ३ में दिया गया मामला वही है, जिसका वर्णन आयोग की गत वर्ष की रिपोर्ट के पृष्ठ १७ के पैरा २ में किया गया था। शासन ने मार्च, १९५६ में उसे फिर आयोग के पुनर्विचारार्थ निर्देशित किया। आयोग ने पुनः उस पर विचार किया, किन्तु वे अपने पूर्व निर्णय पर ही आरूढ़ रहे। शासन ने अब आयोग के परामर्श को मान लिया है।

(४) पैरा १ में मद सं० ५ के सामने दिये गये छः सहायक अध्यापकों को आयोग ने ट्रेन्ड ग्रेजुएट्स ग्रेड में विलीनीकरण के लिये अनुमोदित नहीं किया था, राजकीय आज्ञा संख्या ख–३६९९/१५––६६–१९५०, दिनांक १८ जून, १९५४, के आधार पर अतिरिक्त शिक्षा संचालक ने इनके मामलों को आयोग के पुनर्विचारार्थ फिर से निर्देशित किया था। इस आज्ञा में यह दिया हुआ था कि विलीनीकृत राज्यों के अप्रशिक्षित ग्रेजुएट कर्मचारी

एल० टी० की योग्यता प्राप्त कर लेने के पश्चात् आयोग की सहमति से ट्रेन्ड ग्रेजुएट ग्रेड में विलीन किये जा सकते थे। आयोग ने विचार प्रकट किया कि उक्त राजकीय आज्ञा इन अध्यापकों के मामलों में लागू नहीं होती, क्योंकि वे ट्रेन्ड अण्डर ग्रेजुएट ग्रेड में पहिले ही विलीन किये जा चुके थे और अब किसी अन्य ग्रेड में उनके विलीन किये जाने का कोई प्रश्न ही नहीं उठता, क्योंकि विलीनीकरण का प्रश्न उन्हीं अध्यापकों के बारे में उठता है, जो अभी तक विलीन नहीं किये जा सके थे। एक कर्मचारी एक बार किसी ग्रेड में विलीन किये जाने के पश्चात् किसी भी उच्च ग्रेड में या तो पदोन्नति के द्वारा या नियमित प्रणाली से सीधी भर्ती के द्वारा ही नियुक्त किया जा सकता है, अन्यथा नहीं। इस राजकीय आज्ञा का यह अर्थ निरूपण शासन को भी सूचित किया गया था और वह आयोग से सहमत हुआ।

(५) विलीनीकृत राज्यों अथवा अन्तरक्षेत्रीय खंडों के निम्नलिखित पदाधिकारियों के मामले अन्तर्निधान के लिये आयोग को निर्देशित किये गये थे, किन्तु इस वर्ष उन पर कार्यवाही न हो सकी :--

| क्रम संख्या | विलीनीकृत राज्य या अन्तरक्षेत्रीय खंड का नाम | सेवा या पद | अभ्यर्थियों की संख्या | अन्य विवरण |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
| १-- | वरखारी (हमीरपुर) | पी० एम० एस० प्रथम श्रेणी | १ | .. |
| २-- | रामपुर | विशेष अधीनस्थ शिक्षा सेवा | १ | कुछ सूचना तथा अन्य सम्बन्धित कागज मांगे गये थे। |
| ३-- | वाराणसी | चकबन्दी अधिकारी | ४ | यह निर्देश कार्यालय में दिनांक २२ मार्च, १९५६ को प्राप्त हुआ था। |
| | | योग ... | ६ | |

## ११--स्थानान्तरण द्वारा भर्ती

इस वर्ष अधीनस्थ कृषि सेवा प्रथम ग्रुप के दो पदाधिकारियों के अधीनस्थ सहकारी सेवा प्रथम ग्रुप में एवं महांकिक के कार्यालय के एक स्थायी प्रवर वर्ग लिपिक के उत्तर प्रदेशीय सचिवालय के राजस्व विभाग में प्रवर वर्ग सहायक के पद पर स्थानान्तरण के लिये उनकी उपयुक्तता के सम्बन्ध में आयोग से सलाह ली गई थी। आयोग ने पहले दो पदाधिकारियों के प्रस्तावित स्थानान्तरण को अनुमोदित कर दिया। किन्तु बाद वाले मामले में आयोग सहमत नहीं हुये, क्योंकि संबंधित सेवा नियमों में स्थानान्तरण द्वारा नियुक्ति की कोई व्यवस्था नहीं की गई थी।

२--मई, १९५५ में अतिरिक्त शिक्षा संचालक ने अधीनस्थ शिक्षा सेवा के निरीक्षण वर्ग की महिला सदस्याओं को अध्यापन वर्ग में स्थानांतरित करने के सामान्य प्रश्न की नीति पर आयोग को सलाह मांगी थी। अतिरिक्त शिक्षा संचालक का यह मत था कि इस प्रकार के स्थानान्तरणों को आज्ञा इस लिये मिलनी चाहिये कि यह आवश्यक है कि निरीक्षिकाओं को अध्यापन कार्य का कुछ अनुभव प्राप्त हो ताकि वे अध्यापकों का मार्ग प्रदर्शन करने में समर्थ हो सकें, और प्रधान

अध्यापिका के पद पर पदोन्नत होने पर उस पद के कर्त्तव्यों का पालन भी कुशलता से कर सकें। आयोग ने कहा कि चूंकि निरीक्षण शाखा में अधिक कठिनाइयां हैं और उसमें देहाती क्षेत्रों में इधर-उधर जाना पड़ता है इसलिये यह उतनी जन प्रिय नहीं है जितनी कि अध्यापन शाखा। अध्यापन शाखा की अपेक्षा निरीक्षण शाखा में बहुत ही कम महिलायें आवेदन-पत्र भेजती हैं और फलतः अपेक्षाकृत हीन योग्यता वाले अभ्यर्थियों को उस शाखा के लिये चुनना पड़ता है। इन कारणों से आयोग ने सलाह दी कि इन पदाधिकारिणियों को उस समय तक स्थानान्तरण के द्वारा अध्यापन शाखा में जाने की आज्ञा देना उचित न होगा, जब तक कि बालिका विद्यालयों की सहायक निरीक्षिकाओं का संवर्ग ट्रेन्ड ग्रेजुएट्स ग्रेड की सहायक अध्यापिकाओं के संवर्ग से अलग है। आयोग ने यह भी सलाह दी कि दोनों संवर्गों को मिलाकर संयुक्त संवर्ग के लिये भर्ती करना अधिक अच्छा होगा। यदि इस प्रकार हो जाय, तो उत्तम अभ्यर्थी उपलब्ध हो सकेंगे और विभाग स्वतन्त्र होगा कि सेवा की किसी सदस्या को चाहे सहायक अध्यापिका बनाकर रक्खे अथवा सहायक निरीक्षिका, आवश्यकतानुसार अदला-बदली करता रहे। यदि निरीक्षण कार्य करने वाली सदस्याओं के लिये थोड़ा सा भत्ता निर्धारित कर दिया जाय, तो वह शाखा उतनी अरुचिकर न रहेगी जितनी कि अब है।

## १२--पुष्टिकरण

इस वर्ष नियुक्ति विभाग में शासन द्वारा जारी किये हुये ज्ञापन सं० २९४९/२-बी--१००-५३, दिनांक १० दिसम्बर, १९५३ के अनुसार आयोग को ३८४ (पिछले वर्ष के ४ को भी मिलाकर) पदाधिकारियों के पुष्टिकरण के लिये उनकी उपयुक्तता के सम्बन्ध में विचार करना था। इनका विवरण परिशिष्ट ७ में दिया हुआ है।

२--आठ पदाधिकारियों के मामले वर्ष के अन्त के निकट प्राप्त हुये थे। ये मामले तथा ४ पदाधिकारियों के और मामले जिनमें कुछ सूचनायें मांगी गई थीं वर्ष की समाप्ति तक विचाराधीन रहे। शेष ३७२ पदाधिकारियों के मामले आयोग द्वारा निबटा दिये गये थे। इनमें से २२९ पदाधिकारी पुष्टिकरण अथवा परीक्षण काल पर नियुक्ति के लिये अनुमोदित किये गये और १९ पदाधिकारी अनुमोदित नहीं किये गये। ८५ पदाधिकारी निरन्तर अस्थायी नियुक्ति के लिये और २ एक वर्ष और निरीक्षण पर रखे जाने के लिये अनुमोदित किये गये थे। ३१ पदाधिकारियों के बारे में यह सिफारिश की गई कि या तो उनको एक महीने की नोटिस देकर हटा दिया जाये या उनके स्थान पर उपयुक्त व्यक्ति रक्खे जायें। ४ पदाधिकारियों के सम्बन्ध में आयोग ने यह परामर्श दिया कि जिन स्थायी पदों पर उनको स्थायी करने का प्रस्ताव था, उनका विज्ञापन निकाला जाय। शेष २ में से एक सेवा निवृत्ति पा चुका था और दूसरे के संबंध में आयोग ने यह कहा कि चूंकि वह जगह जिस पर उसके स्थायी करने का विचार थी, स्थायी रूप से रिक्त नहीं थी, अतः उस पर किसी को स्थायी करने का प्रश्न नहीं उठता।

३--१९४९ तथा १९५० में पंचायत राज संचालक ने बिना आयोग की सलाह के ७ पंचायत निरीक्षक अस्थायी रूप से नियुक्त किये थे। पंचायत राज संचालक ने दो बार आयोग से अनुरोध किया कि वे उन पंचायत निरीक्षकों को स्थायीकरण के लिये अपने अनुमोदन प्रदान कर दें, किन्तु आयोग सहमत न हुये। फिर भी इन पंचायत निरीक्षकों द्वारा की गई सेवाओं को ध्यान में रखते हुये आयोग ने उनको आयु सीमादि से छूट देकर अन्य अभ्यर्थियों के साथ १९५३ के चुनाव में भाग लेने के लिये अनुमति प्रदान की। आयोग द्वारा निकाले गये विज्ञापन के उत्तर में सातों पंचायत निरीक्षकों ने आवेदन-पत्र भेजे थे। परन्तु उनमें से केवल दो चुने गये और उनकी नियुक्ति के लिये सिफारिश की गई। आयोग की सिफारिश प्राप्त होजाने के पश्चात् शेष पांच पंचायत निरीक्षकों को सेवा से हटा देना चाहिये था, किन्तु यह नहीं किया गया और एक बार फिर पंचायत राज संचालक ने उनकी स्थायी नियुक्ति के निमित्त आयोग से अनुमोदन प्रदान की मांग की। आयोग उनकी निरन्तर अस्थायी नियुक्ति से भी सहमत नहीं हुये। इस पर नोटिस के स्थान पर एक महीने का वेतन देकर उनकी सेवायें संचालक द्वारा समाप्त कर दी गईं।

## १३—पुनर्वाद (अपील) तथा आनुशासिक कार्यवाही के मामले

१—इस वर्ष आयोग से परामर्श के लिये ६५ अपील अथवा अभ्यावेदन तथा १८ मौलिक आनुशासिक कार्यवाही के मामले उनके पास भेजे गये थे। उनमें से २० मामलों का निबटारा न हो सका, क्योंकि या तो वे वर्ष के अन्त के निकट में प्राप्त हुए थे, या आयोग ने शासन से कुछ पत्र अथवा अन्य सूचनायें मांगी थीं। इनमें से दो मामलों में जिनको कि एक विभागाध्यक्ष ने भेजा था आयोग ने कोई सलाह नहीं दी क्योंकि उनमें उनसे सलाह लेना आवश्यक नहीं था। शेष ६१ मामलों पर उन्होंने विचार किया और अपनी राय दी। ५६ मामलों में आयोग की राय शासन ने मान ली और बचे हुये पांच मामलों में शासन के आदेश वर्ष के अन्त तक प्राप्त नहीं हुये थे।

२—आयोग ने इस वर्ष १९५४–५५ के तीनों विचाराधीन मामलों का और १९५२–५३ के एक विचाराधीन मामले का निबटारा किया। इन सब मामलों में आयोग की राय मान ली गई।

३—पिछले वर्ष के ७ मामले ऐसे थे, जिनमें शासन के आदेशों की प्रतीक्षा थी। उनमें से छः मामलों में आयोग की सलाह मान ली गई और बचे हुये एक में १९५५–५६ वर्ष के अन्त तक भी शासन की आज्ञा प्राप्त नहीं हुई थी। सन् १९५२–५३ के एक मामले में जिसमें कि अपील रद्द कर दी गई, किन्तु जिसमें पुनर्वादक की एक प्रतिकूल प्रविष्टि को निकालने के विषय में आयोग के प्रस्ताव पर शासन की आज्ञा की प्रतीक्षा थी, आयोग की सलाह प्रतिकूल प्रविष्टि के बारे में भी मान ली गई। १९५२–५३ के अन्य मामलों में भी, जिनमें कि शासन की आज्ञाओं की प्रतीक्षा थी, आयोग का परामर्श मान लिया गया।

४—जिस मामले का निर्देश गत वर्ष की रिपोर्ट के पृष्ठ १९ के पांचवें पैरा में है, उसके सम्बन्ध में शासन ने कहा कि वह भूतपूर्व एरिया राशनिंग अफसर, जिसके शेष वेतन में से ७१ रु० १ आना की धनराशि वसूल कर ली गई थी और जिसके विषय में आयोग ने सिफारिश की थी कि उसको भविष्य में राजसेवा में नियुक्ति से प्रतिवारित कर दिया जाय, क्योंकि उस पर गबन का दोषारोप था, वह न तो पदच्युत ही किया गया था और न सेवा ही से हटाया गया था। उसकी सेवा छंटनी की नोटिस देकर समाप्त कर दी गई थी, जिसमें किसी प्रकार का कलंक सम्बद्ध नहीं था। ऐसी स्थिति में, भविष्य में उसको शासन के अधीन राज सेवा में नियुक्ति से प्रतिवारित करने का कोई प्रश्न ही नहीं उठता था। इस पर आयोग ने कहा कि ढाई वर्ष बीत जाने के पश्चात् इस मामले को पुनः उखाड़ना उचित न होगा, किन्तु फिर भी उनकी राय में पदाधिकारी को समुचित दंड नहीं दिया गया। वह पदाधिकारी राजसेवा के लिये उपयुक्त नहीं था, अतः शासन कुछ ऐसा प्रबन्ध करे कि वह भविष्य में किसी राज्य सेवा में भर्ती न किया जाये। परन्तु शासन ने ऐसा कहा कि यदि सम्बन्धित पदाधिकारी राजसेवा से हटाया गया होता अथवा पदच्युत किया गया होता, तो उसको भविष्य में नौकरी से प्रतिवारित करने की आगे की कार्यवाही भी की जा सकती थी। परन्तु चूंकि उसकी सेवा–समाप्ति शासन की छंटनी की नीति के परिणामस्वरूप थी, अब उसको भविष्य में नौकरी से प्रतिवारित करना घोर अन्याय ही नहीं, अपितु विधितः भी ठीक न होगा।

५—गत वर्ष की रिपोर्ट के पृष्ठ २० के पैरा ८ में वर्णित मामले के सम्बन्ध में आयोग की सलाह को मानते हुये शासन ने आदेश जारी कर दिये है कि खाद्य तथा रसद विभाग के उस कर्मचारी को, जिसको १९४४ में सेवा से पदच्युत कर दिया गया था, पुनर्नियुक्ति पर लगाये हुये प्रतिबन्ध को अब उठाया नहीं जा सकता।

६—गतवर्षीय प्रतिवेदन के पृष्ठ २१ के पैरा ९ में निर्देशित परिस्थिति में आयोग ने जेल मैनुअल के पैरा ११२१ (ए) में परिवर्तन का सुझाव दिया था, ताकि उसमें आये हुये "आज्ञा के लिये" शब्दों का मन्तव्य स्पष्ट हो जाय। अब शासन ने आयोग के उस निर्णय को मान लिया है और राजाज्ञा संख्या १२१४/२२—५०१५/१९५४, दिनांक १८ अप्रैल, १९५६ में इस मामले को साफ कर दिया है।

७--उत्तर प्रदेशीय लोक सेवा आयोग के (कृत्यों के परिसीमन) विनियमों के विनियम ८(ग) तथा उसके नीचे दिये हुये उदाहरण संख्या (११) के अनुसार आस्मारकों (ममोरियलों) के मामलों में आयोग से परामर्श लेना उसी दशा में उचित है जब राज्यपाल महोदय का विचार किसी भी अधीनस्थ अधिकारी द्वारा जारी की हुई आज्ञा को रद्द करने या उसमें संशोधन करने का हो। आयोग से परामर्श के लिये उनको निर्देशित ऐसे कुछ मामलों में शासन जो कार्यवाही करना चाहता था, उसका संकेत नहीं किया गया था। आयोग ने सुझाव दिया कि ऐसे मामलों का शासन पहिले स्वयं परीक्षण करें और जिन मामलों को आयोग के पास भेजना आवश्यक हो, उन मामलों को भेजते समय साथ के पत्र में हमेशा यह बता दिया जाये कि दन्ड देने वाले अधिकारी की आज्ञा में कुछ संशोधन करने का अथवा उसको रद्द करने का विचार है।

८--आयोग के अनुरोध पर शासन ने नियुक्ति (ख) विभाग पृष्ठांकन संख्या ०-४४७ (१)/२-बी--१९५०, दिनांक २४ मार्च, १९५० में अनुदेश जारी किये थे कि यह आवश्यक है कि पुनर्वादों एवं आनुशासिक कार्यवाही के मामलों में पूर्ण अभिलेख मूलरूप में या यदि वह संभव न हो सके तो उनकी यथाविधि अभिप्रमाणित प्रतिलिपियां आयोग के पास भेजी जायं। इस वर्ष दो मामले ऐसे थे जिनमें आयोग के पास भेजे गये अभिलेखों के अधिकांश भाग मूलरूप में न थे और जिनमें भेजी गई अधिकांश प्रतिलिपियां अप्रमाणित थीं और लगभग १० मामले ऐसे थे जिनमें जो कागज पहले पहल भेजे गये थे वे अपूर्ण थे और आयोग को उनकी पुनः मांग करनी पड़ी।

९--एक मामले में एक अपील केवल इसीलिये स्वीकार करनी पड़ी कि मामले की आनुशासिक कार्यवाही की प्रक्रिया में निम्नलिखित अनियमिततायें की गई थीं--

(१) किसी भी समय पुनर्वादक की उपस्थिति में किसी साक्षी को जांच नहीं की गई थी,

(२) साक्षियों की प्रति परीक्षा करने की पुनर्वादक की प्रार्थना अस्वीकृत कर दी गई थी,

(३) प्रार्थी को यह इच्छा थी कि वह अपनी कथा अपने मुख से दन्ड देने वाले अधिकारी से कहे, किन्तु इस इच्छा को ठुकराया गया, और

(४) अन्तिम पदच्युति की आज्ञा एक ऐसे साक्ष्य पर विचार करके दी गई थी, जो कारण दिखाने की नोटिस देने के बाद एकत्र की गई थी और जिसको मानने के पूर्व पुनर्वादक को यह कारण दिखाने का और अवसर नहीं दिया गया था कि उस साक्ष्य को क्यों न मान लिया जाय। ऐसी अनियमिततायें बचाई जा सकती थीं और उन्हें बचाना चाहिये।

१०--एक मामले में आयोग ने देखा कि उस अभियोग पत्रिका में, जो पुनरावेदक को दी गई थी, उसकी सेवाओं को समाप्त करने का प्रस्ताव था। आगे चलकर उससे इस बात का कारण बताने के लिये कहा गया कि जो भूल चूक तथा त्रुटियां उससे हो गई थीं उनके लिये उसको उत्सर्जित क्यों न कर दिया जाये। किन्तु अन्तिम आज्ञा में उसको सेवा से हटाये जाने का दंड दिया गया था। चूंकि उत्सर्जन (डिस्चार्ज) और सेवा की समाप्ति मान्य दंड नहीं हैं, जबकि सेवा से हटा देना दंड का एक मान्य रूप है और एक कठोर दंड है, इसलिये आयोग ने परामर्श दिया कि पद से हटा देने की आज्ञा बरखास्तगी की आज्ञा में बदल दी जावे, अन्यथा अपील अस्वीकार कर दी जाय, क्योंकि उसमें कोई दम नहीं है। आयोग की सलाह शासन ने पूर्णरूपेण मान ली।

## १४--असाधारण पेन्शन तथा उपदान

इस वर्ष असाधारण पेन्शन तथा/अथवा उपदान की मांग के ३९ मामले, जिनका वर्णन परिशिष्ट ८ में किया गया है, आयोग के परामर्श के लिये निर्देशित किये गये थे। इनमें से ३१ मामले पुलिस विभाग के थे, २ सिंचाई विभाग के, ४ वन विभाग के और एक-एक पशु-

पालन विभाग तथा कृषि इंजीनियरिंग विभाग के थे। आयोग ने इनमें से ३४ मामलों में और १९५४–५५ के बचे हुये एक मामले में भी अपनी सलाह प्रदान की। १९५४–५५ के मामले को भी मिलाकर ३४ मामलों में आयोग की सलाह मान ली गई और एक मामले में वर्ष के अन्त तक शासन की आज्ञा प्राप्त नहीं हुई थी। शेष पांच मामलों में वर्ष के अन्त तक कार्यवाही पूर्ण न की जा सकी, क्योंकि इनमें से चार में या तो कुछ अधिक सूचनायें या कुछ कागज मांगने पड़े थे और उनमें एक मामला मार्च, १९५६ में प्राप्त हुआ था।

२—गत वर्ष के ५ मामले ऐसे थे कि जिनमें शासन की आज्ञाओं की प्रतीक्षा की जा रही थी। इनमें से चार मामलों में आयोग का परामर्श मान लिया गया था, किन्तु पांचवें मामले में शासन ने कुछ बातें आयोग के पुनर्विचारार्थ फिर भेजी। उस मामले में आयोग का अन्तिम परामर्श वर्ष के अन्त तक न भेजा जा सका।

३—१९५३–५४ के दो मामले ऐसे थे, जिनमें शासन की आज्ञाओं की प्रतीक्षा की जा रही थी। इन दोनों मामलों में इस वर्ष की समाप्ति तक भी शासन की आज्ञायें प्राप्त नहीं हुई थीं।

४—एक प्रस्तावित असाधारण पेन्शन के मामले में, जिसमें आयोग का यह मत था कि उसमें १९४१ के उत्तर प्रदेशीय असैनिक सेवा (असाधारण पेन्शन) नियमों के नियम ३ (६) के अन्तर्गत कोई 'पद का जोखिम नहीं' था, किन्तु जिसमें उन्होंने इन्हीं नियमों के नियम १४ के अन्तर्गत एक अनुदान की सिफारिश की थी, शासन ने स्पष्टीकरण किया कि नियम १४ के उपबन्धों की शरण अति दयनीय (हार्ड) मामलों में ही लेनी चाहिये, जिनमें सामान्य नियमों की सभी अपेक्षायें लगभग पूरी होती हों, किन्तु कुछ प्रविधिक कारणों से अनुदान न दिया जा सकता हो।

## १५—वैध व्ययों के लौटाने के लिये दावे

इस वर्ष राजकीय कर्मचारियों के अपनी रक्षा के हेतु किये गये वैध व्ययों को लौटाने के ८ मामले आयोग के परामर्श के लिये भेजे गये थे, जिनका विवरण परिशिष्ट ९ में दिया हुआ है। इनमें से छः मामलों में तथा पिछले वर्ष के एक मामले में भी, जो उनके पास पुनर्विचारार्थ भेजा गया था, आयोग ने अपना परामर्श दिया। इन सब मामलों मे आयोग की सलाह मान ली गई। दो मामलों का निबटारा वर्ष के अन्त तक न हो सका।

२—गत वर्षीय प्रतिवेदन के अध्याय १५ के पैरा २ में निर्देशित जिन सरकारी कर्मचारियों पर शासन ने स्वयं असफलता पूर्वक अभियोग चलाया हो, उनके वैध व्ययों के प्रत्यर्पण की व्यवस्था करने के विचार से शासकीय आज्ञाओं की मैनुअल के पैरा ३२३–ए में संशोधन करने के प्रश्न के सम्बन्ध में शासन ने विनिश्चय किया है कि ऐसे प्रत्यर्पण के लिये कोई विशिष्ट उपबन्ध करने की आवश्यकता नहीं है, परन्तु उपयुक्त मामलों में राज्यपाल को जन्मज शक्तियों के अधीन प्रत्यर्पण की स्वीकृति दी जायगी।

## १६—सेवाओं तथा पदों के लिये नियम

इस वर्ष ऐसे ४० मामले थे, जिनका सम्बन्ध विविध सेवाओं तथा पदों पर भर्ती सम्बन्धी तथा/अथवा नियुक्ति के लिये व्यक्तियों की सेवा के प्रतिबन्धों सम्बन्धी नियमों से था। आयोग ने इनका परीक्षण करके अपनी आलोचनायें कीं, या प्रस्तावित संशोधनों पर सलाह दी अथवा स्वयं संशोधन के सुझाव दिये। इन सब मामलों का वर्णन परिशिष्ट १० में दिया हुआ है।

२—विद्यालयों के उपनिरीक्षकों की १९४४ की सेवा के नियमों के नियम ५ तथा १४ (१) के संशोधनों को आयोग ने क्रमशः १९४७ तथा १९४९ में अनुमोदित कर दिया था। शासन ने इन संशोधनों की विज्ञप्ति अक्तूबर, १९५५ में निकाली। इन्हीं

अनुमोदित किया था, की विज्ञप्ति शासन ने दिसम्बर, १९५५ में निकाली। इन संशोधनों को अन्तिम रूप देने में शासन ने जो समय लिया वह विचारणीय है।

३—क्या एक राजकीय कर्मचारी को, जिसको एक उच्चतर पद पर पदोन्नत किया गया हो और उसी पर उसका पुष्टिकरण कर दिया गया हो और जिसके विषय में यह पता लग जाय कि पदोन्नति के समय उसको चुनने में निर्धारित प्रक्रिया का अनुसरण नहीं किया गया था, जिसके लिये वह किसी प्रकार दोष भागी नहीं था, बिना दंड-विधि का अनुसरण किये निम्नतर पद पर प्रत्यावर्तित किया जा सकता है ? यह जटिल प्रश्न एक ज्येष्ठ पदाधिकारी के आवेदन के सम्बन्ध में जिसको उसने एक व्यक्ति, जो उसकी पदोन्नति के पूर्व उससे कनिष्ठ था, के एक उच्चतर पद पर पुष्टिकरण के विरोध में दिया था, आयोग के समक्ष उपस्थित हुआ। आयोग ने यह मत धारण किया कि किसी पुष्टिकृत राजकीय कर्मचारी को बिना दंडित किये हुए प्रत्यावर्तित करने की कोई व्यवस्था नहीं है।

## १७—कृत्यों के परिसीमन सम्बन्धी विनियम

इस वर्ष आयोग इससे सहमत हुये कि निम्नलिखित पद उनके पर्यवलोकन में न रहें:

(१) सूचना संचालक, उत्तर प्रदेश का पद।

(२) सहायक भूगर्भवेत्ता का पद (असिस्टेंट जिओलाजिस्ट)।

(३) प्रधान मन्त्री तथा राष्ट्रपति के सुरक्षा कर्मचारिवर्ग के पदों पर केवल स्थानापन्न नियुक्ति के लिये।

२—शासन के निर्देश पर आयोग इससे सहमत हुये कि सैनिक शिक्षा तथा समाज सेवा प्रशिक्षण के सहायक निदेशक के पद उनके पर्यवलोकन में कर दिये जायं।

३—उत्तर प्रदेशीय लोक सेवा आयोग के कृत्यों के परिसीमन सम्बन्धी, १९४१ के विनियमों के विनियम ४(ग), जो वैसा ही है जैसा कि १९५४ में जारी किये हुये नवीन विनियमों का विनियम ६ (ख) है, का अर्थनिर्णय :

उपर्युक्त विनियम के अधीन एक ही सेवा के अन्तर्गत उस सेवा के नियमों के अनुसार निम्न कोटि (ग्रेड) या पद से उच्चतर कोटि या पद पर पदोन्नति के उन मामलों में आयोग से परामर्श लेने की आवश्यकता नहीं है, जिनमें उच्चतर कोटि में भर्ती पदोन्नति द्वारा ही की जाती है और सीधी भर्ती द्वारा भी नहीं। १९४५ में एक ही सेवा के भीतर निम्नग्रेड से उच्च ग्रेड में पदोन्नति के मामले में उस समय के उद्योग संचालक ने आयोग से सलाह लेना आवश्यक नहीं समझा था। यह मामला ज्येष्ठ अधिकारियों में से एक के, जिसका अवक्रमण हो गया था, आवेदन देने पर उसके संबंध में आयोग के सामने आया। आयोग ने अपनी सलाह दी, और शासन सहमत हुआ कि उपर्युक्त पदोन्नति आयोग की सलाह से करनी चाहिये थी, क्योंकि उस सेवा के कोई नियम नहीं बने थे।

४—कुछ कर्मचारियों की पुनर्नियुक्ति के मामले में, जो प्रारम्भ में आयोग की सिफारिशों पर नियुक्त हुए थे, किन्तु जिनकी नियुक्ति समाप्त कर दी गई थी ताकि वे भारतीय कृषि अन्वेषण केन्द्र में पोस्ट ग्रेजुएट प्रशिक्षण प्राप्त कर सकें, आयोग ने परामर्श दिया कि ऐसे मामले में पुनर्नियुक्ति उनकी सलाह से करनी चाहिये, क्योंकि एक बार सेवा से किसी अभ्यर्थी के, चाहे वह आयोग की सिफारिश से ही क्यों न नियुक्त किया गया हो, हट जाने पर वह उस पद पर, जिस पर कि वह प्रारम्भ में नियुक्त हुआ था, अपना ग्रहणाधिकार खो बैठता है और उसकी पुनर्नियुक्ति का मामला नये सिरे से नियुक्ति का मामला हो जाता है।

५—क्या एक विद्यमान सेवा के संवर्ग के कुछ विद्यमान पदों को एक अलग इकाई मानने और उन पदों के पदधारियों के स्थानान्तरण तथा पदोन्नति पर प्रतिबन्ध लगाने के सम्बन्ध में आदेश जारी करने के पूर्व शासन को आयोग से परामर्श करना चाहिये ? यह प्रश्न

आयोग को निर्देशित किया गया था। आयोग ने सलाह दी कि ऐसे मामलों में उनसे सलाह लेना आवश्यक है क्योंकि इनका असर सेवा की शर्तों पर पड़ता है, जो आयोग के परामर्श से बनाये हुये सेवा नियमों के अंग होते हैं। शासन इससे सहमत हुआ।

६—एक पदोन्नति के मामले में आयोग द्वारा आलोचना किये जाने पर शासन ने मई, १९५५ में व्यवस्था (रूलिंग) जारी की कि [illegible] के एक संवर्गातिरिक्त पद पर एक सुपरवाइजर कानूनगो की नियुक्ति को पदोन्नति का मामला समझना चाहिये, न कि उत्तर प्रदेशीय लोक सेवा आयोग (कृत्यों का परिसीमन) १९५४ के विनियमों के विनियम ४ (ए) के अन्तर्गत [illegible] का मामला और भूमि सुधार आयुक्त को निर्देश दिया कि ऐसे मामलों के संबंध में आयोग को निर्देश करना चाहिये।

## १८—विविध निर्देश

आयोग को प्रति वर्ष [illegible] अधिकारियों की पुनर्नियुक्ति, शासन के अधीन विविध सेवाओं तथा पदों पर भर्ती के लिये डिग्रियों तथा डिप्लोमाओं की मान्यता, ज्येष्ठता-निर्धारण तथा अन्य विविध मामलों के अनेक निर्देश मिलते रहते हैं। इस प्रकार जो निर्देश इस वर्ष आयोग को भेजे गये थे, उनमें से ५६ अपेक्षाकृत अधिक महत्वपूर्ण निर्देशों की सूची परिशिष्ट ११ में दी गई है।

सितम्बर, १९५५ में सहकारी विभाग में शासन ने रजिस्ट्रार को आदेश जारी करते हुये कहा कि शासन को ऐसा परामर्श दिया गया है कि "निम्न कोटि से उच्चतर कोटि में पदोन्नति किये गये पदाधिकारी उन पदाधिकारियों से ज्येष्ठ होंगे जो उनसे बाद में पदोन्नत हुए थे, यदि पदोन्नति मौलिक है। किन्तु यदि निम्न ग्रेड के कुछ पदाधिकारी स्थानापन्न रूप से उच्चतर ग्रेड में कार्य कर रहे हैं तो चाहे उन्होंने किन्हीं भी तिथियों से स्थानापन्न रूप से कार्य करना प्रारम्भ किया हो, उनकी परस्पर ज्येष्ठता वही रहेगी जो निम्न ग्रेड में थी। जो लोग उच्चतर ग्रेड में साथ-साथ तथा मौलिक रूप से पदोन्नत किये गये हैं उनकी पारस्परिक ज्येष्ठता वही रहेगी जो निम्न ग्रेड में थी।" इन आदेशों की एक प्रतिलिपि आयोग को केवल सूचनार्थ पृष्ठांकित की गई थी। आयोग ने कहा कि स्थानापन्न पदोन्नति के मामलों में ज्येष्ठता निर्धारण का सिद्धान्त ठीक नहीं था। स्थानापन्न पदोन्नति के मामलों में भी साथ-साथ पदोन्नत किये हुए अभ्यर्थियों की पारस्परिक ज्येष्ठता वही होती है जो उनकी निम्न ग्रेड की सेवा में थी। किन्तु यदि एक ज्येष्ठ व्यक्ति बाद में स्थानापन्न रूप से उच्चतर ग्रेड में पदोन्नत होता है, तो उसको उच्चतर ग्रेड में उन लोगों से नीचे रखना चाहिये जो उससे पूर्व पदोन्नत हो चुके थे। अपने कनिष्ठों के बाद में पदोन्नत किये जाने पर भी वह उच्चतर ग्रेड में अपनी निम्न ग्रेड वाली ज्येष्ठता को नहीं बनाये रख सकता। इस पर शासन ने पहिले आदेशों को निरसन करते हुए निम्नांकित आदेश जारी किये :

"साथ-साथ पदोन्नत अभ्यर्थियों की पारस्परिक ज्येष्ठता वही रहेगी जो निम्नग्रेड में थी। किन्तु यदि एक ज्येष्ठ व्यक्ति की स्थानापन्न पदोन्नति उच्चतर ग्रेड में बाद में की जाती है, तो उच्चतर ग्रेड में उसका स्थान उससे पूर्व पदोन्नत किये गये लोगों से नीचे रहेगा।"

## १९—अन्य विषय

१—[illegible] सम्बन्धी भर्ती के विषय में अनुदेशों का पुनरीक्षण—गत वर्ष की रिपोर्ट के पृष्ठ २५–२६ के पैरा २ में यह कहा गया था कि आयोग ने संशोधित अनुदेशों का एक प्रयोगात्मक आलेख्य तैयार कर लिया था और उसे शासन के पास अंतिम रूप देने के लिये भेजा था। आलेख्य में आयोग द्वारा दिये गये सुझावों पर शासन के विचार

सितम्बर, १९५५ में प्राप्त हुये थे। आयोग ने उस पर अपनी आलोचना शासन को भेज दी है। अभी तक उन अनुदेशों को अंतिम रूप नहीं दिया गया है।

२--राजकीय सेवाओं में भर्ती के सिद्धान्तों का पुनरीक्षण--अमेरिका के फोर्ड फाउन्डेशन के डोन पाल एच० एपिलबाई द्वारा भारत में लोक प्रशासन पर अपने प्रतिवेदन में की गई आलोचना को तथा आनुशासिक कार्यवाही जांच समिति के प्रतिवेदन पर प्रदेश शासन के प्रस्ताव को दृष्टि में रखते हुये आयोग ने शासन से निर्देश आने पर राजकीय सेवाओं में भर्ती के सिद्धान्तों पर पुनर्विचार करने का कार्य हाथ में ले लिया। इस विषय में पर्याप्त कार्य किया गया, किन्तु प्रतिवेदनाधीन वर्ष के अन्त तक शासन को कोई अंतिम उत्तर न भेजा जा सका।

३--जांच समितियों से प्रश्नावलियां--इस वर्ष दो प्रश्नावलियां एक तो लोक सेवा (भर्ती के लिये अर्हतायें) समिति की ओर से और दूसरी राजभाषा आयोग की ओर से प्राप्त हुए थे। इन प्रश्नावलियों की महत्ता को देखते हुये उन्हें शीघ्र ही निबटाया गया और समय पर उनके उत्तर गये।

४--कचहरियों का पुनस्संगठन--कचहरियों के पुनस्संगठन के लिये प्रयोगात्मक सुझाव आयोग के विचारार्थ निर्देशित किये गये थे। आयोग ने उनका परीक्षण किया और उस विषय में अपना परामर्श दिया।

५--अतिरिक्त कार्य--(ए) दो सदस्य, अर्थात् सर्वश्री पी० डी० पांडेय तथा टी० पी० भल्ला आयोग की ओर से दिल्ली में ३ फरवरी, १९५६ को लोक सेवा (भर्ती के लिये अर्हतायें) समिति से मिले। अध्यक्ष महोदय श्री नफीसुल हसन, लखनऊ में १३ मार्च, १९५६ को राजभाषा समिति से मिले और आयोग की ओर से अपना साक्ष्य दिया।

(बी) सदा की भांति इस वर्ष भी यूनियन पब्लिक सर्विस कमीशन की ओर से आयोग ने निम्नलिखित परीक्षाओं का संचालन तथा उनकी देख-रेख की :

(१) ज्वाइन्ट सर्विसेज विंग परीक्षा, जून, १९५५।

(२) मिलिट्री विंग तथा स्पेशल क्लास रेलवे अप्रेंटिस परीक्षा, जून, १९५५।

(३) इन्डियन नेवी परीक्षा, जुलाई, १९५५।

(४) परिगणित जातियों/ट्राइब्स के लिये असिस्टेन्ट्स ग्रेड परीक्षा, जुलाई, १९५५।

(५) इन्डियन ऐडमिनिस्ट्रेटिव सर्विसेज इत्यादि परीक्षा, १९५५।

(६) असिस्टेन्ट्स ग्रेड परीक्षा, नवम्बर, १९५५।

(७) आर्मी मेडिकल कोर परीक्षा, दिसम्बर, १९५५।

(८) इन्डियन नेवी परीक्षा, दिसम्बर, १९५५।

(९) इन्जीनियरिंग सर्विसेज परीक्षा, दिसम्बर, १९५५।

(१०) नेशनल डिफेन्स ऐकेडेमी परीक्षा, जनवरी, १९५६।

(११) मिलिटरी कालेज परीक्षा, जनवरी, १९५६।

६--अभ्यर्थियों के विरुद्ध कार्यवाही--(अ) शिक्षा विभाग का एक कर्मचारी, जिसने विद्यालयों के उपनिरीक्षक के पदों के लिए आवेदन-पत्र भर कर भेजा था, साक्षात्कार के पश्चात् आयोग द्वारा नहीं चुना गया था। इस पर उसने आयोग के अध्यक्ष के पास एक तार और दो पत्र भेजे जिनमें उसने आयोग के कार्यालय के विरुद्ध आपत्तिजनक भाषा में झूठा आक्षेप किया था। उसके इस अशोभनीय व्यवहार की रिपोर्ट अतिरिक्त शिक्षा संचालक के पास भेजी गयी, जिस पर अभ्यर्थी को कड़ी चेतावनी दी गई और उसे दूसरे जिले को स्थानान्तरित कर दिया गया। उसकी चरित्रावली में एक प्रतिकूल प्रविष्टि भी कर दी गई।

(ब) एक अभ्यर्थी के बारे में, जिसकी सिफारिश आयोग ने सहकारी निरीक्षक के पदके लिये की थी, ऐसा पता लगा कि उसने इस तथ्य को छिपाया था कि वह उत्तर प्रदेश के महांकिक के कार्यालय में नौकर था। जैसा कि गत वर्ष की रिपोर्ट के पृष्ठ २६ पर वर्णित है, उत्तर प्रदेशीय सहकारी समितियों के रजिस्ट्रार से कहा गया कि वह उसको निलम्बित कर दें और उसके विरुद्ध आयोग को धोखा देने के आरोप लगाये जायं। तदनुसार वह निलम्बित कर दिया गया था और अब वह पदच्युत कर दिया गया है।

७--आयोग को दी गई विशेष सहायता--आयोग शासन तथा अन्य नियुक्ति अधिकारियों का कृतज्ञ है कि उन्होंने साक्षात्कार के समय उनके सहायतार्थ प्राविधिक परामर्शदाताओं की प्रतिनियुक्ति की। वह इस प्रकार प्रतिनियुक्त किये गये विभागीय अफसरों तथा गैर सरकारी परामर्शदाताओं का भी उनके बहुमूल्य परामर्शों के लिये कृतज्ञ है।

## २०--सामान्य कथ्य तथा निष्कर्षीय वक्तव्य

कार्य में वृद्धि--स्वतन्त्रता की प्राप्ति तथा कल्याण राज्य की स्थापना हो जाने से इस राज्य के कार्य-कलाप बढ़ गये हैं। इन बढ़े हुये कार्य-कलापों के लिये अतिरिक्त कर्मचारिगण चाहिये, विशेषतः उस विकास कार्य के लिये, जिसका वर्णन पंचवर्षीय योजनाओं में दिया हुआ है। इसका तात्पर्य है बहुत बड़ी संख्या में पदों का सृजन और उस के परिणाम में आयोग के कार्यभार में नितान्त वृद्धि। आयोग को भारतीय संविधान की धारा ३२० के अधीन उन सब मामलों में परामर्श देना पड़ता है, जिनका सम्बन्ध असैनिक सेवाओं तथा पदों से है, उदाहरणार्थ भर्ती के ढंग, नियुक्ति करते समय पालन किये जाने वाले सिद्धान्त, पदोन्नतियां, एक सेवा से दूसरी सेवा में स्थानान्तरण, नियुक्ति के लिये अभ्यर्थियों की उपयोगिता, असैनिक कर्मचारियों से संबंधित आनुशासिक मामले, अपने पदीय कर्त्तव्यों को करते हुये घायल हो जाने वाले लोगों को तथा कोई ऐसा कर्त्तव्य करते हुये, जिसमें पद का जोखिम है, अपना प्राण खोने वालों के परिवारों को असाधारण पेन्शन और असैनिक कर्मचारियों द्वारा अपने सरकारी कर्तव्यों का निर्वाह करते समय किये गये कार्यों से उत्पन्न वादों में अपनी पैरवी करने में किये गये वैध व्ययों के लौटाने के दावे। निम्नलिखित तुलनात्मक आंकड़ों को देखने से यह स्पष्ट हो जाता है कि आयोग का कार्य किस सीमा तक बढ़ गया है :

| विवरण | गत पांच वर्ष अर्थात् १९५०-५१ से १९५४-५५ तक का वार्षिक औसत | १९५५-५६ अर्थात् इस वर्ष के वास्तविक आंकड़े |
|---|---|---|
| १ | २ | ३ |
| १--प्रतियोगितात्मक परीक्षा तथा केवल साक्षात्कार द्वारा भर्त्ती के संबंध में निबटाये गये आवेदन-पत्रों की संख्या | १२,६११ | १३,७१२ |
| २--चुने हुए तथा संस्तुत अभ्यर्थियों की संख्या .. | १,०१८ | १,५१० |
| ३--जिनके संबन्ध में इस वर्ष चुनाव पूरे न किये जा सके, अर्थात् जो आगामी वर्ष के लिये छोड़ दिये गये उनके लिये प्राप्त आवेदन-पत्रों की संख्या | ३,०७३ | १२,०८० |

| विवरण | गत पांच वर्ष अर्थात् १९५०–५१ से १९५४–५५ तक का वार्षिक औसत | १९५५–५६ अर्थात् इस वर्ष के वास्तविक आंकड़े |
|---|---|---|
| १ | २ | ३ |
| ४—उन अभ्यर्थियों की संख्या जिनके मामलों पर बिना विज्ञापन द्वारा अर्थात् पदोन्नत अथवा स्थानान्तरण द्वारा भर्त्ती के पुष्टिकरण के और अस्थायी नियुक्तियों के नियमितकरण के संबंध में विचार किया गया था | १,७६१ | २,७१८ |

उपर्युक्त आंकड़े इस बात को स्पष्ट रूप से सिद्ध करते हैं कि आयोग तथा उनके कर्मचारिवर्ग की संख्या में समुचित वृद्धि कितनी आवश्यक है। आयोग शासन का कृतज्ञ है कि उन्होंने दिसम्बर, १९५५ से एक चौथा सदस्य और जनवरी, १९५७ से एक पांचवां सदस्य बढ़ाकर उसकी शक्ति में वृद्धि की। आयोग के कार्यालय के कर्मचारियों की वृद्धि का प्रश्न शासन के विचाराधीन है और ऐसी आशा है कि शीघ्र ही यह वृद्धि पर्याप्त मात्रा में की जावेगी।

२—परीक्षा भवन एवं कार्यालय स्थान—आयोग शासन का इसलिये भी कृतज्ञ है कि उन्होंने इलाहाबाद में उसके लिये अभी हाल में एक परीक्षा भवन का निर्माण प्रारम्भ कर दिया है। किन्तु अभी तक आयोग तथा उसके कर्मचारिवर्ग के कार्यालय के स्थान के निमित्त ठोस रूप से कुछ भी नहीं किया गया है। नित्य प्रति यह समस्या अधिकाधिक जटिल होती जा रही है और अब जितना शीघ्र सम्भव हो सके, आयोग तथा उसके कार्यालय के बढ़ने के लिये स्थान ढूंढना आवश्यक हो गया है।

३—नियुक्ति अधिकारियों द्वारा अस्थायी नियुक्ति संबंधी व्यवस्था का दुरुपयोग—उत्तर प्रदेशीय लोक सेवा आयोग के कृत्यों के परिसीमन संबंधी १९५४ के विनियमों के विनियम ५(क) और ६ (ग) के उपबन्ध, जो नियुक्ति प्राधिकारियों को ऐसी नियुक्तियां करने का अधिकार देते हैं जिनके चलते रहने की सम्भावना एक वर्ष से अधिक न हो, उसी समय उपयोग में लाये जाने के लिये हैं, जब नियुक्तियां या तो बिल्कुल अल्पावधि के लिये हों या जब वास्तविक आकस्मिक आपत्ति की अवस्था हो, जिसको पहिले से देखा न जा सकता हो। किन्तु इन विनियमों की आड़ में ऐसे मामलों में बिना आयोग के परामर्श के नियुक्ति कर देने की प्रवृत्ति बढ़ती हुई दिखाई पड़ती है, जिनमें पहले से भर्त्ती का अनुमान लग सकता है और जिनमें आयोग के द्वारा भर्त्ती नियमित रूप से की जा सकती है। प्रशासन पर इसका बुरा प्रभाव पड़ता है और जनता के मस्तिष्क में सन्देह पैदा हो जाता है, क्योंकि एक ओर तो बिना आयोग के परामर्श से नियुक्ति-प्राधिकारी द्वारा किये हुए चुनाव द्वारा नियुक्त व्यक्ति को सेवा की सुरक्षा नहीं मिलती, दूसरी ओर अन्य पात्र अभ्यर्थी, बहुधा अपेक्षाकृत अच्छी अर्हताओं वाले, ऐसा सन्देह करना प्रारम्भ कर देते हैं कि अस्थायी रूप से नियुक्त किया हुआ पदधारी कहीं विभागीय सहायता से अंतिम रूप से चुन न लिया जाय। इसके अतिरिक्त जब आयोग द्वारा यथाविधि चुनाव होता है, तब यदि स्थानापन्न पदधारी चुनाव में नहीं आते, तो उन्हें हटाना पड़ता है और जो अनुभव उन्होंने प्राप्त किया था, वह सब व्यर्थ हो जाता है।

आयोग के सुझाव पर शासन ने कृपा करके दिनांक ११ अगस्त, १९५५ को सब नियुक्ति प्राधिकारियों को एक प्रपत्र, जिसका संकेत अध्याय ९ के पैरा ४ में किया गया है, जारी किया था कि जैसे ही वे कोई अस्थायी नियुक्ति करें, वैसे ही उस नियुक्ति आज्ञा की एक प्रतिलिपि आयोग के पास भेज दें ताकि ऐसी नियुक्तियों की अवधि की जांच की जा सके। यह

वांछनीय है कि अस्थायी नियुक्तियां करते समय उपरिनिर्देशित विनियम ५ (क) और ६(ग) के सही अर्थ निर्णय एवं दिनांक ११ अगस्त, १९५५ का प्रपत्र बराबर नियुक्ति प्राधिकारियों के ध्यान में रहे।

४—आयोग को विधिक परामर्शदाता को मनोनीत करने के लिये प्राधिकृत करने की आवश्यकता—शासन द्वारा मनोनीत किये गये प्राविधिक परामर्शदाताओं और अन्य नियुक्ति प्राधिकारियों ने आयोग को बहुमूल्य सहायता प्रदान की है, फिर भी चूंकि उनमें से अधिकांश का लगाव प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से अस्थायी पदधारियों से, जो पदाभिलाषी भी होते हैं, रहता है, अन्य पदाभिलाषियों के मन में ऐसा प्रभाव उत्पन्न हो जाता है कि इस प्रकार मनोनीत परामर्शदाताओं के मन में चेतन व अचेतन रूप से प्रतिकूल प्रभाव के कारण पांसा सम्भवतः पदधारियों के पक्ष में पड़ रहा है। यह दोष प्राविधिक परामर्शदाताओं का नहीं है, वरन् पद्धति का है। यूनियन पब्लिक सर्विस कमीशन में आयोग को विभागीय प्राविधिक परामर्शदाताओं के अतिरिक्त अपनी इच्छा के अनुकूल स्वतन्त्र प्राविधिक परामर्शदाताओं को नियुक्त करने का अधिकार है। जिसके फलस्वरूप आयोग अपना निर्णय लेने के पूर्व विभागीय तथा अविभागीय दोनों प्रकार के परामर्शदाताओं के विचारों का लाभ उठा लेता है। यह आशा की जाती है कि शासन सहर्ष हमारे इस सुझाव से सहमत होंगे कि हम भी इसी प्रकार की प्रक्रिया का अनुसरण करें, जिस प्रक्रिया से यूनियन पब्लिक सर्विस कमीशन में काम होता है।

५—प्राविधिक पदों के लिये अभ्यर्थियों की दुर्लभता कैसे मिटाई जाय—आयोग वर्ष प्रतिवर्ष इस बात की अभिवेदना करता आ रहा है कि प्राविधिक पदों के लिये अभ्यर्थियों की कमी है। इस वर्ष भी आयोग को निम्नलिखित पदों के लिये सुयोग्य अभ्यर्थी पर्याप्त संख्या में न मिल सके :—

१—आर्कीटेक्ट्स।

२—इलेक्ट्रिकल इन्जीनियर्स।

३—मिकेनिकल इन्जीनियर्स।

४—ग्लास टेकनोलाजिस्ट।

५—एक्जामिनर सिल्क गुड्स।

६—मेडिकल कालेजों के लिये ऐनेटामी में लेक्चरर तथा रीडर।

७—चिकित्सालयों के लिये एनेस्थेटिस्ट् स।

८—वेटेरीनेरी साइन्स के कालेज के लिये ऐनेटामी का प्रोफेसर।

९—वेटेरीनेरी साइन्स के कालेज के लिये बेक्टिरियोलाजी के सहायक प्रोफेसर।

१०—आटोमोबाइल इन्स्ट्रक्टर।

११—इलेक्ट्रिकल ओवरसियर।

१२—सिविल ओवरसियर।

१३—मशीन ड्राइंग के लेक्चरर।

१४—उद्योगों के विशेषज्ञ।

१५—रिसर्च आफिसर (फैटीग)।

१६—[illegible] इनफैक्शस एजेन्ट (जलजनित) के रिसर्च आफिसर।

इनके अतिरिक्त कुछ पद और हैं जो परिशिष्ट ३ में दिये हुए हैं। जैसा कि अध्याय ६ के पैरा ४ में उल्लेख है, आयोग ने इस कठिनाई को पार करने के लिए, ताकि कार्य न रुके, कुछ साधनों का सुझाव दिया है। परन्तु इन उपचारों से कोई स्थायी हल नहीं निकलेगा।

स्थायी हल तो इसमें है कि छोटी अवस्था में ही ऐसे बुद्धिमान विद्यार्थियों को पकड़ा जाय, जिनका विद्यार्थी जीवन अच्छा रहा है और उन्हीं को इन पदों को भरने के लिए प्रशिक्षण दिया जावे। बहुधा अनुभव की अनिवार्य योग्यता एक बाधा बन जाती है, क्योंकि प्रतिभाशाली लोग तुरन्त अच्छे पद पा जाते हैं और स्वभावतः अनुभव के पश्चात् दूसरे पदों के निमित्त उनको छोड़ना नहीं चाहते। अस्तु, जिनके पास अनुभव होता है, उनकी विद्यार्थी जीवन संबंधी अर्हतायें हीनतर होती हैं और उनके पास वह बौद्धिक प्रतिभा भी नहीं होती, जिसमें गुप्त शक्तियां निहित रहती हैं, जिनकी ऊंचे पदों के लिये नितान्त आवश्यकता रहती है। यदि प्रतिभासम्पन्न शैक्षिक अर्हता वाले प्रशिक्षणार्थियों को चुना जाय और तब उन्हें प्रशिक्षण एवं अनुभव सम्पन्न कराया जाय तो उनके द्वारा सुन्दर प्रविधिक सेवाओं की नींव पड़ेगी, ठीक उसी प्रकार जिस प्रकार कि आई० ए० एस०, आई० पी० एस० एवं फारेन सर्विस में शैक्षिक प्रतिभा पर, जिसकी परीक्षा प्रतियोगितात्मक परीक्षा में हो जाती है, और वैयक्तिक गुणों पर, जिसकी जांच साक्षात्कार में हो जाती है, आधारित चुनाव के पश्चात् प्रशिक्षण से एक अच्छा समुदाय तैयार होता है।

६—<u>उपसंहार</u>—आयोग को यह देख कर बड़ा सन्तोष है कि केवल थोड़े से मामलों को छोड़कर, जिनका वर्णन इस रिपोर्ट में किया गया है, शासन तथा अन्य नियुक्ति प्राधिकारियों ने भारतीय संविधान एवं लोक सेवा आयोग के कृत्यों के परिसीमन के विनियमों के उपबन्धों का समुचित रूप से पालन किया और आयोग द्वारा प्रदत्त परामर्श भी यथाविधि मान लिया। आयोग मुख्यमन्त्री के विशेष रूप से कृतज्ञ हैं कि जो मामले उनकी नोटिस में लाये गये, उन पर उन्होंने शीघ्र ही समुचित कार्यवाही की।

राम नरेश लाल,
सचिव।

# परिशिष्ट १

## आयोग द्वारा १९५५-५६ वर्ष के अन्तर्गत किये गये कार्यों की सूची

१—परीक्षा द्वारा चुनाव:—

(१) ली गई परीक्षाओं की संख्या ... ... ११
(२) प्राप्त आवेदन-पत्रों की संख्या ... .. ५,५९५
(३) परीक्षाओं में बैठने की आज्ञा प्रदत्त अभ्यर्थियों की संख्या ... ४,८१६
(४) वास्तविक परीक्षार्थियों की संख्या ... ४,०१३
(५) साक्षात्कार किये गये अभ्यर्थियों की संख्या ... ९५७
(६) चुने गये अभ्यर्थियों की संख्या ... ५१७

२—विज्ञापनोपरान्त चुनाव द्वारा भर्ती:—

(१) प्रसारित विज्ञापनों की संख्या .. २९८
(२) विज्ञापित पदों की संख्या जिनके लिये भर्ती
वर्ष के अन्तर्गत की जा चुकी थी .. ८६८

वर्ष के अन्तर्गत नहीं की जा सकी .. १,१६२

(३) आवेदन-पत्रों की संख्या जिनके सम्बन्ध में भर्ती
वर्ष के अन्तर्गत की जा चुकी थी ... ८,११८

वर्ष के अन्तर्गत नहीं की जा चुकी थी ... १२,०८०

(४) साक्षात्कार किये गये अभ्यर्थियों की संख्या ... २,१७६
(५) चुने गये अभ्यर्थियों की संख्या ... ९९३

३—विविध—

(१) ऐसे अभ्यर्थियों की संख्या जिन पर निम्नलिखित मामलों के सम्बन्ध में विचार किया गया:—

(१) बिना विज्ञापन के भर्ती ... ३३१
(२) पदोन्नति ... १,०[illegible]
(३) अस्थायी नियुक्तियों का नियमितकरण ... ९९४
(४) स्थानान्तरण द्वारा भर्ती .. ३
(५) पुष्टिकरण .. ३७१

(२) विलीनीकृत राज्यों के कर्मचारियों की संख्या जिनका राजकीय सेवाओं में अन्तर्निधान के निमित्त विचार किया गया ... १९
(३) निबटाये गये पुनरावेदन एवं अनुशासनात्मक मामले .. ६१
(४) निबटाये गये असाधारण पेन्शन एवं/अथवा उपदान के मामले .. ३५
(५) निबटाये गये वैध व्ययों के मामले ... ७
(६) सेवा नियमों तथा उनके संशोधन, जिनपर विचार किया गया ... ४०
(७) अन्य आवश्यक विविध निर्देश ... ५६

---

## परिशिष्ट

परीक्षा द्वारा भर्ती,

| क्रम-संख्या | सेवा या पद | रिक्तियों की संख्या | प्राप्त-आवेदन-पत्रों की संख्या | परीक्षा में बैठने की अनुमति प्राप्त अभ्यर्थियों की संख्या | परीक्षा में सम्मिलित हुये अभ्यर्थियों की संख्या | परीक्षा की तिथि | परीक्षा का स्थान |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |
| १ | उत्तर प्रदेश सिविल (एक्जि-क्यूटिव) तथा उत्तर प्रदेश पुलिस सेवायें, १९५४) | १६ | १,३१७ | १,०१२ | ७७४ | १ से ४, ६,७, ९ से ११, १३ से १८ और २० से २२, दिसम्बर, १९५४ | १—अधिकारी प्रशिक्षण विद्यालय, इलाहाबाद<br>२—सिनेट हाल, इला-हाबाद |
| २ | कलेक्शन नायब तहसीलदार (सीजनल), १९५४ | १९० | ४०६ | ३९६ | ३८७ | १४ से १५ फरवरी, १९५५ | सिनेट हाल, इलाहाबाद |

२

सन् १९५५-५६

| पर्यवेक्षक का नाम | व्यक्तित्व परीक्षा अथवा साक्षात्कार की तिथि | प्रविधिक परामर्शदाता का नाम, यदि कोई हो | साक्षात्कार किये गये अभ्यर्थियों की संख्या | चुने गये अभ्यर्थियों की संख्या | विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| १—श्री शिवलाल, सहायक सचिव, लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश | २२, २५, २६, २८, २९ जुलाई और १, २, ४, ५, ८, ९ और ११ अगस्त, १९५५ | श्री ए० जे० खां, आई० पी० एस० डिप्टी इन्स्पेक्टर जेनरल आफ पुलिस प्रधान केन्द्र, इलाहाबाद | १४२ | ३८ | यद्यपि केवल १६ रिक्तियां थीं तथापि अभ्यर्थियों की नियुक्ति इस प्रकार की गई :<br>(१) पी० सी० एस० २०<br>(२) पी० पी० एस० १५<br>(३) सहायक क्षेत्रीय परिवहन अधिकारी ३<br>३८ |
| २—डा० आई०डी० केलब, सहायक रजिस्ट्रार, इलाहाबाद विश्वविद्यालय | | | | | |
| श्री एम० जेड० हसनैन, अतिरिक्त सहायक सचिव, लोक सेवा आयोग,उत्तर प्रदेश | ३, ४, ५, ७, ९, १० से १४, १९५६ | | २७६ | १५३ | |

परिशिष्ट

परीक्षा द्वारा भर्ती,

| क्रम-संख्या | सेवा या पद | रिक्तियों की संख्या | प्राप्त-आवेदन-पत्रों की संख्या | परीक्षा में बैठने की अनुमति प्राप्त अभ्यर्थियों की संख्या | परीक्षा में सम्मिलित हुये अभ्यर्थियों की संख्या | परीक्षा की तिथि | परीक्षा का स्थान |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |
| ३ | नायब तहसीलदार, उत्तर प्रदेश अधीनस्थ माल अधिशासी सेवा, १९५४ | २८ | २,३७५ | ३,०९५ | २,३८३ | २५ और २६ फरवरी, १९५५ | १--अधिकारी प्रशिक्षण विद्यालय, इलाहाबाद<br>२--सिनेट हाल, इलाहाबाद<br>३--राजकीय इंटर कालेज, इलाहाबाद<br>४--सी० ए० वी० कालेज, इलाहाबाद<br>५--लखनऊ क्रिश्चियन कालेज, लखनऊ<br>६--डी० ए० वी० कालेज, लखनऊ |
| ४ | कलेक्शन नायब तहसीलदार, १९५४ | १५२ | २,०७७ | | | | |

२

सन् १९५५–५६ (क्रमशः)

| पर्यवेक्षक का नाम | व्यक्तित्व परीक्षा अथवा साक्षात्कार की तिथि | प्रविधिक परामर्शदाता का नाम, यदि कोई हो | साक्षात्कार किये गये अभ्यर्थियों की संख्या | चुने गये अभ्यर्थियों की संख्या | विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| श्री एम० जेड० हसनैन, अतिरिक्त सहायक सचिव, लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश | | | ३६२ | २७<br>१३२ | कलेक्शन नायब तहसीलदारों की ५१ रिक्तियां, जो परिगणित जाति के अभ्यर्थियों के लिये रक्षित थीं, किन्तु जो मद संख्या २ और ४ में पृथक् २ विभक्त नहीं थीं, इन दोनों संख्याओं में सम्मिलित हैं। |
| श्री शिव लाल, सहायक सचिव, लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश | | | | | |
| श्री एस० के० शोम, प्रिंसिपल राजकीय इन्टर कालेज, इलाहाबाद | | | | | |
| श्री पी० एन० घोषाल, प्रिंसिपल, सी० ए० वी० कालेज, इलाहाबाद | २५, २७, ३०, ३१ जनवरी, १, ६–१०, १३–१५, १७–२०, २१ और २४ फरवरी, १९५६ | | | | |
| डा० सी० एम० ठाकोर, प्रिंसिपल, लखनऊ क्रिश्चियन कालेज, लखनऊ | | | | | |
| श्री एम० पी० शास्त्री, प्रिंसिपल, डी० ए० वी० कालेज, लखनऊ | | | | | |

परिशिष्ट

परीक्षा द्वारा भर्ती,

| क्रम-संख्या | सेवा या पद | रिक्तियों की संख्या | प्राप्त-आवेदन-पत्रों की संख्या | परीक्षा में बैठने की अनुमति प्राप्त अभ्यर्थियों की संख्या | परीक्षा में सम्मिलित हुये अभ्यर्थियों की संख्या | परीक्षा की तिथि | परीक्षा का स्थान |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |
| ५ | उत्तर प्रदेश असैनिक (न्यायिक) सेवा, १९५४ | २२ | ३२५ | २९६ | २६१ | २५ और २६ मार्च, १९५५ | अधिकारी प्रशिक्षण महाविद्यालय, इलाहाबाद |
| ६ | अध्यक्ष के हिन्दी आशुलिपिक, लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश | १ | ५ | ५ | ५ | २६ और २७ मई, १९५५ | कार्यालय, लोक सेवा आयोग, इलाहाबाद |
| ७ | कानूनगो, १९५५ | ५० | ८९४ | ७८७ | ६१७ | ४ से ६ अगस्त, १९५५ | १—अधिकारी प्रशिक्षण स्कूल, इलाहाबाद<br>२—सिनेट हाल, इलाहाबाद |
| ८ | आबकारी निरीक्षक, उत्तर प्रदेश अधीनस्थ आबकारी सेवा, १९५५ | ४२ | ५५८ | ३९६ | २८९ | १६ से १८ अगस्त, १९५५ | सिनेट हाल, इलाहाबाद |

२

सन् १९५५-५६ (क्रमशः)

| पर्यवेक्षक का नाम | व्यक्तित्व परीक्षा अथवा साक्षात्कार की तिथि | प्राविधिक परामर्शदाता का नाम, यदि कोई हो | साक्षात्कार किये गये अभ्यर्थियों की संख्या | चुने गये अभ्यर्थियों की संख्या | विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| श्री शिवलाल, सहायक सचिव, लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश | १६ से १९ और २२ अगस्त, १९५५ | श्री के० पी० माथुर रजिस्ट्रार, हाईकोर्ट, इलाहाबाद | ६२ | २५ | तीन अतिरिक्त अभ्यर्थी नियुक्त किये गये। |
| श्री एस० जेड० हसनैन, अतिरिक्त सहायक सचिव, लोक सेवा आयोग, उ० प्र० | | | | | नियुक्ति के लिये कोई भी अर्ह न पाया गया। |
| तदव | १७ से २१ अक्तूबर, १९५५ | | ८५ | ५० | २० और २२ अक्तूबर, १९५५ को ८ मील चलने की परीक्षा ली गई। |
| श्री शिव लाल, सहायक सचिव, लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश | | | | | |
| श्री एस० जेड० हसनैन, अतिरिक्त सहायक सचिव, लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश | | | | | व्यक्तित्व परीक्षा आलोच्य वर्ष के अन्तर्गत नहीं ली जा सकी। |

परिशिष्ट

परीक्षा द्वारा भर्ती,

| क्रम-संख्या | सेवा या पद | रिक्तियों की संख्या | प्राप्त-आवेदन-पत्रों की संख्या | परीक्षा में बैठने की अनुमति प्राप्त अभ्यर्थियों की संख्या | परीक्षा में सम्मिलित हुये अभ्यर्थियों की संख्या | परीक्षा की तिथि | परीक्षा का स्थान |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |
| ९ | उत्तर प्रदेश अधीनस्थ स्थानीय कोष अंकेक्षण सेवा, १९५५ में सहायक अंकेक्षक, १९५५ | १६ | १४७ | १३१ | ९७ | २५ से २७ अगस्त, १९५५ | अधिकारी प्रशिक्षण विद्यालय, इलाहाबाद |
| १० | वरिष्ठ वन-सेवा (डिप्लोमा) कोर्स, १९५६-५९ | २ | ६५ | ५३ | ४५ | १७ से २१ अक्तूबर, १९५५ | तदेव |
| ११ | उत्तर प्रदेश सचिवालय में प्रवर वर्ग सहायक, १९५५ | ५० | ८८७ | ८३३ | ७४७ | १७ से १९ नवम्बर, १९५५ | (१) तदेव<br>(२) डी० ए० वी० कालेज, लखनऊ |

२

सन् १९५५-५६ (क्रमशः)

| पर्यवेक्षक का नाम | व्यक्तित्व परीक्षा अथवा साक्षात्कार की तिथि | प्रविधिक परामर्शदाता का नाम, यदि कोई हो | साक्षात्कार किये गये अभ्यर्थियों की संख्या | चुने गये अभ्यर्थियों की संख्या | विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| श्री शिवलाल, सहायक सचिव, लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश | २० और २१ फरवरी, १९५६ | ... | ३० | १६ | ६ अतिरिक्त अभ्यर्थी नियुक्त किये गये । |
| तदेव | ... | ... | ... | | व्यक्तित्व परीक्षा आलोच्य वर्ष के अन्तर्गत नहीं ली जा सकी । |
| श्री एम० जेड० हसनैन, अतिरिक्त सहायक सचिव, लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश | | | | ४३ | रिक्तियां:—<br>(अ) बाहरी अभ्यर्थियों के के लिये २६<br>(ब) विभागीय अभ्यर्थियों के लिये २४<br>योग .. ५० |
| श्री एम० पी० शास्त्री, प्रिंसिपल, डी० ए० वी० कालेज, लखनऊ | | | | | |

परिशिष्ट
परीक्षा द्वारा भर्ती,

| क्रम-संख्या | सेवा या पद | रिक्तियों की संख्या | प्राप्त आवेदन-पत्रों की संख्या | परीक्षा में बैठने की अनुमति प्राप्त अभ्यर्थियों की संख्या | परीक्षा में सम्मिलित हुये अभ्यर्थियों की संख्या | परीक्षा की तिथि | परीक्षा का स्थान |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |
| ३२ | उत्तर प्रदेश सचिवालय में प्रवर वर्ग सहायक, १९५५ | ३६ | ६६६ | ५९१ | ४८२ | २१ से २४ नवम्बर, १९५५ | १––अधिकारी प्रशिक्षण विद्यालय, इलाहाबाद |
| ३३ | लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश के कार्यालय में प्रवर वर्ग सहायक (विभागीय अभ्यर्थियों के निमित्त) | १ | २२ | २१ | २० | तदेव | २––डी० ए० वी० कालेज, लखनऊ |
| २४ | फारेस्ट रेंजर्स कोर्स, १९५६–१९५८ | ३ | १३९ | १२४ | १०२ | १२ से १४ दिसम्बर, १९५५ | अधिकारी प्रशिक्षण विद्यालय, इलाहाबाद |

२

सन् १९५५-५६ (क्रमशः)

| पर्यवेक्षक का नाम | व्यक्तित्व परीक्षा अथवा साक्षात्कार की तिथि | प्रविधिक परामर्श-दाता का नाम, यदि कोई हो | साक्षात्कार किये गये अभ्यर्थियों की संख्या | चुने गये अभ्यर्थियों की संख्या | विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| श्री शिव लाल, सहायक सचिव, लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश | ... | ... | .. | ३२ | रिक्तियाँ:—<br>(अ) बाहरी अभ्यर्थियों के लिये २४<br>(ब) विभागीय अभ्यर्थियों के लिये १२<br>योग .. ३६ |
| श्री एम० पी० शास्त्री, प्रिंसिपल, डी० ए० वी० कालेज, लखनऊ | .. | .. | . | १ | |
| श्री एम० जेड० हसनैन, अतिरिक्त सहायक सचिव, लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश | ... | . | ... | | आलोच्य वर्ष के अन्तर्गत व्यक्तित्व परीक्षा नहीं ली जा सकी। |

| क्रम-संख्या | सेवा या पद | रिक्तियों की संख्या | प्राप्त आवेदन-पत्रों की संख्या | परीक्षा में बैठने की अनुमति प्राप्त अभ्यर्थियों की संख्या | परीक्षा में सम्मिलित हुए अभ्यर्थियों की संख्या | परीक्षा की तिथि | परीक्षा का स्थान |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |
| १५ | निम्नांकित सम्मिलित परीक्षायें--- | | | | | | |
| | (१) उत्तर प्रदेश सिविल एक्जिक्यूटिव सेवा | २० | १,४८७ | १,२१९ | १,०३८ | १५ से १७, १९ से २४, २६ से ३० दिसम्बर, १९५५ तथा २ से ६ जनवरी, १९५६ | १---अधिकारी प्रशिक्षण विद्यालय, इलाहाबाद |
| | (२) उत्तर प्रदेश पुलिस सेवा | ८ | | | | | |
| | (३) उत्तर प्रदेश वित्त एवं लेखा सेवा, १९५५ | ६ | | | | | २---गर्ल्स हाई स्कूल, एल्गिन रोड, इलाहाबाद<br>३---सिनेट हाल, इलाहाबाद |
| १६ | उत्तर प्रदेश पंचायत अंकेक्षण संगठन में अंकेक्षक, १९५५ | १६५ | ३०० | २६१ | २०७ | २३ से २५ जनवरी, १९५६ | अधिकारी प्रशिक्षण विद्यालय, इलाहाबाद |
| १७ | निम्नांकित सम्मिलित परीक्षायें--- | | | | | | |
| | (१) उत्तर प्रदेश सिविल (न्यायिक) सेवा | ३५ | ४२५ | ३९५ | ३६४ | २३ से २५ फरवरी, १९५६ | सिनेट हाल, इलाहाबाद |
| | (२) उत्तर प्रदेश न्याय अधिकारी सेवा | १० | | | | | |
| | | ४४५* | ५,५९५* | ४,८१६* | ४,०१३* | | |

*---स्तम्भ संख्यायें ३ से ६ के योगों में इन्हीं स्तम्भों के सामने मद संख्यायें १ से ५ वर्ष १९५४-५५ से ली गई थीं।

२

सन् १९५५-५६ (समाप्त)

| पर्यवेक्षक का नाम | व्यक्तित्व परीक्षा अथवा साक्षात्कार की तिथि | प्रविधिक परामर्श-दाता का नाम, यदि कोई हो | साक्षात्कार किये गये अभ्यर्थियों की संख्या | चुने गये अभ्यर्थियों की संख्या | विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| श्री शिवलाल, सहायक सचिव, लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश<br>श्री एस० जेड० हसनैन, अतिरिक्त सहायक सचिव, लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश<br>डा० आई० डी० कैलब, सहायक रजिस्ट्रार, इलाहाबाद विश्व-विद्यालय | | | | | आलोच्य वर्ष के अन्तर्गत व्यक्तित्व परीक्षा नहीं ली जा सकी। |
| श्री एस० जेड० हसनैन, अतिरिक्त सहायक सचिव, लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश | | | | | तदेव |
| श्री शिवलाल, सहायक सचिव, लोक सेवा आयोग, उत्तर प्रदेश | | | | | तदेव |
| | | | ९५७ | ५१७ | |

में अंकित संख्यायें सम्मिलित नहीं हैं, क्योंकि उनका सम्बन्ध उन परीक्षाओं से है, जो इसके पूर्ववर्ती

परिशि

चुनाव द्वारा भर्ती

| क्रम-संख्या | सेवा या पद का नाम | विज्ञापित रिक्तियों की संख्या | प्राप्त आवेदन-पत्रों की संख्या | साक्षात्कार के लिये बुलाये गये अभ्यर्थियों की संख्या | साक्षात्का किये ग अभ्यर्थिय की संख |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| १ | गन्ना विकास विभाग, उत्तर प्रदेश, में जिला गन्ना अधिकारी | ३ | ६५ | १० | १० |
| २ | सार्वजनिक निर्माण विभाग, उत्तर प्रदेश, में सहायक आर्कीटैक्ट | १ | ३ | १ | ० |
| ३ | सहायक पंजीयक, सहकारी समितियां, उत्तर प्रदेश | ४ | ३९२ | ३५ | ३१ |
| ४ | सहायक उद्योग संचालक (सेरीकल्चर), उत्तर प्रदेश | १ | ८ | ५ | ४ |
| ५ | टेक्सटाइल औपरेशन्स विशेषज्ञ तथा टाइम स्टडी अधिकारी | १ | २ | २ | २ |
| ६ | अधीनस्थ शिक्षा सेवा, स्नातक श्रेणी में कृषि के सहायक अध्यापक | २४ | ८५ | ६० | ५३ |

३

१९५५-५६

| चुने गये अभ्यर्थियों की संख्या | साक्षात्कार की तिथि | प्रविधिक परामर्शदाता का नाम, यदि कोई हो | विवरण |
|---|---|---|---|
| ७ | ८ | ९ | १० |
| ४ | ४ अप्रैल, १९५५ | श्री आर० एस० चिश्ती, आई० ए० एस०, गन्ना आयुक्त, उत्तर प्रदेश | केवल १ रिक्ति विज्ञापित की गई थी, किन्तु बाद में यह संख्या बढ़ा कर ३ कर दी गई। |
| ० | तदेव | श्री लोकनाथ तिवारी, आर्कीटैक्ट सार्वजनिक निर्माण विभाग, उत्तर प्रदेश | कोई उपयुक्त अभ्यर्थी प्राप्य न था। |
| ७ | ६ और ७ अप्रैल, १९५५ | ... | ... |
| १ | १२ अप्रैल, १९५५ | डा० यू० एस० शर्मा, कीट विद्या (एन्टामोलोजी) के प्राध्यापक, राजकीय कृषि महाविद्यालय, कानपुर | चुने गये अभ्यर्थी के विषय में कुछ तथ्यों से अवगत किये जाने पर आयोग शासन से सहमत हुये कि उसे पद पर नियुक्त करना युक्तिसंगत नहीं होगा, अतः उन्होंने द्वितीय मनोनीत अभ्यर्थी की नियुक्ति के लिये संस्तुति की। |
| १ | तदेव | श्री ओ० एन० मिश्रा, आई० ए० एस०, श्रम आयुक्त, उत्तर प्रदेश | ... |
| ३४ | १३, १४ और १५ अप्रैल, १९५५ | ... | ... |

परिशिष्ट

चुनाव द्वारा भर्ती,

| क्रम-संख्या | सेवा या पद का नाम | विज्ञापित रिक्तियों की संख्या | प्राप्त आवेदन पत्रों की संख्या | साक्षात्कार के लिये बुलाये गये अभ्यर्थियों की संख्या | साक्षात्कार किये गये अभ्यर्थियों की संख्या |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| ७ | सार्वजनिक निर्माण विभाग में ओवर-सियर्स (भवन एवं मार्ग) शाखा | १०० | ३४९ | २८८ | २४६ |
| ८ | श्रम विभाग में श्रम निरीक्षक | ४ | ७३ | १६ | १६ |
| ९ | आर्थोपीडिक्स में लेक्चरर, सरोजिनी नायडू चिकित्सा महाविद्यालय, आगरा | १ | ७ | ५ | ४ |
| १० | शिशु रोगों में लेक्चरर, सरोजिनी नायडू चिकित्सा महाविद्यालय, आगरा | १ | ५ | ५ | ३ |
| ११ | उद्योग संचालक के वैयक्तिक सहायक, उत्तर प्रदेश | १ | २१ | ६ | ६ |
| १२ | वन विभाग के लिये सांख्यिकी अधिकारी, उत्तर प्रदेश | १ | १७ | ७ | ५ |

३

१९५५-५६ (क्रमशः)

| चुने गये अभ्यर्थियों की संख्या | साक्षात्कार की तिथि | प्राविधिक परामर्शदाता का नाम, यदि कोई हो | विवरण |
|---|---|---|---|
| ७ | ८ | ९ | १० |
| १६१ | १३ से १५, १८ से २२, २५ और २६ अप्रल, १९५५ | श्री पी० एस० भटनागर, अधीक्षकीय अभियन्ता, चतुर्थ वृत्त, सार्वजनिक निर्माण विभाग, उत्तर प्रदेश | — |
| ५ | १८ अप्रैल, १९५५ | श्री एस० पी० पाण्डेय, श्रम उपायुक्त, उत्तर प्रदेश | केवल १ रिक्ति विज्ञापित की गई, किन्तु बाद में यह संख्या ४ तक बढ़ा दी गई। |
| २ | १९ अप्रैल, १९५५ | डा० जे० पी० गुप्ता, चिकित्सा एवं स्वास्थ्य सेवाओं के अतिरिक्त संचालक, उत्तर प्रदेश | — |
| २ | तदेव | तदेव | — |
| २ | २० अप्रैल, १९५५ | — | — |
| २ | २३ अप्रैल, १९५५ | श्री एस० के० सेठ, सिल्वीकल्चरिस्ट, उत्तर प्रदेश, नैनीताल | |

परिशि

चुनाव द्वारा भर्ती

| क्रम-संख्या | सेवा या पद का नाम | विज्ञापित रिक्तियों की संख्या | प्राप्त आवेदन पत्रों की संख्या | साक्षात्कार के लिये बुलाये गये अभ्यर्थियों की संख्या | साक्षात्का किये ग अभ्यर्थि की संख्या |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| १३ | सहायक अध्यापक, राजकीय प्रविधिक संस्था लखनऊ | १ | ० | ० | ० |
| १४ | द्वितीय सहायक अध्यापक, राजकीय प्रविधिक संस्था, झांसी | १ | २ | २ | १ |
| १५ | सहायक अध्यापक, राजकीय पाली-टेक्निक, गाजीपुर | १ | १ | १ | १ |
| १६ | गन्ना विकास विभाग में अंकेक्षक | ३ | १६ | [illegible] | [illegible] |
| १७ | पशु-विज्ञान एवं पशु-चिकित्सा महा-विद्यालय, उत्तर प्रदेश, मथुरा के लिये अन्वेषण सहायक | २ | ७ | ५ | |
| १८ | उत्तर प्रदेश राजकीय रोडवेज के लिये सर्विस मैनेजर | १ | १० | ६ | ४ |
| १९ | उत्तर प्रदेश राजकीय रोडवेज के लिये सहायक सर्विस मैनेजर | १ | ६ | ३ | ३ |

३

१९५५–५६ (क्रमशः)

| चुने गये अभ्य–र्थियों की संख्या | साक्षात्कार की तिथि | प्रविधिक परामर्शदाता का नाम, यदि कोई हो | विवरण |
|---|---|---|---|
| ७ | ८ | ९ | १० |
| ० | ० | ० | कोई भी अभ्यर्थी नहीं मिला। |
| १ | २५ अप्रैल, १९५५ | श्री बी० एस० त्यागी, प्रिंसिपल, राजकीय प्रविधिक संस्था, लखनऊ | – |
| १ | तदेव | तदेव | यह सूचना मिलने पर कि विज्ञापित पद अब रिक्त नहीं था, आयोग ने इस अभ्यर्थी को द्वितोय अध्यापक, राजकीय प्रविधिक संस्था, गोरख–पुर के समान पद पर नियुक्ति के लिये संस्तुत किया। |
| ५ | तदेव | – | – |
| २ | २५ अप्रैल, १९५५ | डा० अरोबिन्द राय, दैहिकी (फिजिआलाजी) के प्राध्यापक, पशु–चिकित्सा महाविद्यालय, मथुरा | – |
| २ | २६ अप्रैल, १९५५ | श्री एम० एम० गुप्ता, परिवहन उप–आयुक्त (कारखाना), उत्तर प्रदेश | – |
| १ | तदेव | तदेव | – |

परिशिष्ट

चुनाव द्वारा भर्ती,

| क्रम-संख्या | सेवा या पद का नाम | विज्ञापित रिक्तियों की संख्या | प्राप्त आवेदन पत्रों की संख्या | साक्षात्कार के लिये बुलाये गये अभ्यर्थियों की संख्या | साक्षात्कार किये गये अभ्यर्थियों की संख्या |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| २० | सहायक ग्रुप अभियन्ता (बाडी निर्माण उप-विभाग), रोडवेज केन्द्रीय कारखाना, कानपुर | १ | ३ | ३ | २ |
| २१ | अधीनस्थ शिक्षा सेवा, स्नातक श्रेणी में उर्दू के सहायक अध्यापक | ४ | ५० | २० | १७ |
| २२ | उत्तर प्रदेश शिक्षा सेवा (कनिष्ठ वेतनक्रम) महिला शाखा में राजकीय उच्चतर माध्यमिक बालिका विद्यालयों के लिये महिला प्रिंसिपल | ९* | १३४* | ५८* | ५५* |

३

१९५५–५६ (क्रमशः)

| चुने गये अभ्य–र्थियों की संख्या | साक्षात्कार की तिथि | प्रविधिक परामर्शदाता का नाम, यदि कोई हो | विवरण |
|---|---|---|---|
| ७ | ८ | ९ | १० |
| १ | तदेव | तदेव | – |
| ६ | २७ अप्रैल, १९५५ | – | – |
| १२* | २८ और २९ अप्रैल, तथा १२ मई, १९५५ | कुमारी के० डी० खन्ना, शिक्षा की सहायक संचालिका महिला, उत्तर प्रदेश | *ये संख्यायें इस विवरण के योग में नहीं सम्मिलित की गई हैं क्योंकि ये सन् १९५४–५५ के प्रतिवेदन के परिशिष्ट ३ में इस कारण सम्मिलित की जा चुकी थीं कि इन पदों के लिये साक्षात्कार १३ से १५ दिसम्बर, १९५४ को भी किया जा चुका था। |

परिशिष्ट

चुनाव द्वारा भर्ती,

| क्रम-संख्या | सेवा या पद का नाम | विज्ञापित रिक्तियों की संख्या | प्राप्त आवेदन पत्रों की संख्या | साक्षात्कार के लिये बुलाये गये अभ्यर्थियों की संख्या | साक्षात्कार किये गये अभ्यर्थियों की संख्या |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| २३ | उत्तर प्रदेश राजकीय सीमेन्ट कारखाना, चुर्क, मिर्जापुर के लिये विद्युत् अभियन्ता | १ | १४ | ६ | ५ |
| २४ | सिचाई विभाग, उत्तर प्रदेश के नलकूप वृत्तों में विद्युत् एवं यान्त्रिकी पर्यवेक्षक | ५० | १०३ | ९२ | ८३ |
| २५ | दन्त चिकित्सा में लेक्चरर, सरोजिनी नायडू चिकित्सा महाविद्यालय, आगरा | १ | २ | २ | २ |
| २६ | आर्कीओलोजिकल सहायक, संचालक राजकीय संग्रहालय, लखनऊ के अधीन वास्तु विभाग में | १ | ८ | ५ | ३ |
| २७ | सिंचाई विभाग में फोरमैन, उत्तर प्रदेश | १२ | ४१ | ३० | २९ |

३

१९५५–५६ (क्रमशः)

| चुने गये अभ्य–र्थियों की संख्या | साक्षात्कार की तिथि | प्रविधिक परामर्शदाता का नाम, यदि कोई हो | विवरण |
|---|---|---|---|
| ७ | ८ | ९ | १० |
| ० | २ मई, १९५५ | श्री एच० सिफ्ट, सामान्य प्रबंधक, राजकीय सीमेन्ट कारखाना, चुर्क, मिर्जापुर | कोई भी उपयुक्त नहीं पाया गया। शासन को यह सुझाव दिया गया कि वे व्यक्ति–गत लिखा–पढ़ी द्वारा एक उपयुक्त अभ्यर्थी उपलब्ध कर लेने का प्रयास करे और तदनन्तर उसकी उपयुक्तता के विषय में आयोग की सम्मति लें। |
| ६६ | १६ से १९, २१ और ३० मई, १९५५ | श्री बी० एस० माथुर, अधीक्षकीय अभियन्ता, रिहन्द बांध, निर्माण वृत्त, इलाहाबाद | – |
| २ | २६ मई, १९५५ (नैनी–ताल में) | डा० सी० पी० टंडन, चिकित्सा एवं स्वास्थ्य सेवाओं के अति–रिक्त संचालक, उत्तर प्रदेश | – |
| १ | तदेव | श्री एम० एम० नागर, संचालक, राजकीय संग्रहालय, लखनऊ | – |
| १२ | २६, २७ और ३० मई, १९५५ | श्री बी० एस० बिश्ट, अधीक्षकीय अभियन्ता, बुन्देलखंड वृत्त, इलाहाबाद | केवल ५ रिक्तियां विज्ञा-पित की गयीं, लेकिन बाद में यह संख्या १२ तक बढ़ा दी गयी। |

परिशिष्ट ३

चुनाव द्वारा भर्ती, १९५५-

| क्रम-संख्या | सेवा या पद का नाम | विज्ञापित रिक्तियों की संख्या | प्राप्त आवेदन पत्रों की संख्या | साक्षात्कार के लिये बुलाये गये अभ्यर्थियों की संख्या | साक्षात्कार किये गये अभ्यर्थियों की संख्या | चुने गये अभ्यर्थियों की संख्या |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
| २८ | कृषि अभियन्त्रणा उपवृत्त, सिचाई विभाग, उत्तर प्रदेश में सहायक कृषि अभियन्ता (रिस) | १ | ८ | ७ | ५ | २ |
| २९ | अधीनस्थ शिक्षा सेवा स्नातक श्रेणी में फारसी के सहायक अध्यापक | १३ | ४९ | ३० | २६ | १५ |
| ३० | विद्यालयों के उप-निरीक्षक | १० | ९३५ | ८७ | ७७ | १५ |
| ३१ | विशेष अधीनस्थ शिक्षा सेवा में हिन्दी के सहायक अध्यापक | ७ | २५७ | ५२ | ४५ | ११ |
| ३२ | विशेष अधीनस्थ शिक्षा सेवा में संस्कृत के सहायक अध्यापक | २ | ४४ | ९ | ७ | ३ |
| ३३ | विशेष अधीनस्थ शिक्षा सेवा में राजकीय रजा डिग्री महाविद्यालय, रामपुर के लिए भौतिकी शास्त्र (फिजिक्स) के जूनियर लेक्चरर | १ | २७ | १३ | ११ | २ |
| ३४ | विशेष अधीनस्थ शिक्षा सेवा में राजकीय रजा डिग्री महाविद्यालय, रामपुर के लिए रसायन शास्त्र के जूनियर लेक्चरर। | १ | ३४ | ११ | ५ | २ |

-५६ (क्रमशः)

| साक्षात्कार की तिथि | प्रविधिक परामर्शदाता का नाम, यदि कोई हो | विवरण |
|---|---|---|
| ८ | ९ | १० |
| २७ मई, १९५५ (नैनीताल में) | श्री बी० एस० माथुर, अधीक्षकीय अभियन्ता, सिंचाई विभाग, उत्तर प्रदेश | – |
| ३०, ३१ मई और १६ जून, १९५५ | श्री शब्बीर अहमद खां गोरी, अरबी मदरसों के निरीक्षक, उत्तर प्रदेश | – |
| ३१ मई और १ से ४ जून, १९५५ (नैनीताल में) | ... | – |
| ६, ७, ८, ९, १०, १३ और २२ जून, १९५५ (नैनीताल में) | | – |
| १३ जून और १४ जून, १९५५ (नैनीताल में) | श्री डी० डी० पन्त, भौतिकी शास्त्र के प्राध्यापक, डी० एस० बी०, राजकीय डिग्री महाविद्यालय, नैनीताल | – |

परिशिष्

चुनाव द्वारा भर्ती

| क्रम-संख्या | सेवा या पद का नाम | विज्ञापित रिक्तियों की संख्या | प्राप्त आवेदन पत्रों की संख्या | साक्षात्कार के लिये बुलाये गये अभ्यर्थियों की संख्या | साक्षात्कार किये गये अभ्यर्थियों की संख्या |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| ३५ | महिला आवास के लिए महिला उप-जेलर, लखनऊ | १ | १२ | ७ | ७ |
| ३६ | सूचना के सहायक संचालक | ३ | ५६ | २० | १६ |
| ३७ | राजकीय चर्मकारी विद्यालय, कानपुर के लिए ड्राइंग मास्टर | १ | १ | १ | १ |
| ३८ | प्रचार अधिकारी, उद्योग अधिकार वर्ग, उत्तर प्रदेश के हैन्डलूम विकास योजना में | १ | ९ | ७ | ६ |
| ३९ | कारखाना अधीक्षक, राजकीय पालीटेक्निक, जौनपुर | १ | ६ | ४ | ४ |

३

१९५५–५६ (क्रमशः)

| चुने गये अभ्यर्थियों की संख्या | साक्षात्कार की तिथि | प्रविधिक परामर्शदाता का नाम, यदि कोई हो | विवरण |
|---|---|---|---|
| ७ | ८ | ९ | १० |
| १ | १६ जून, १९५५ ... | श्री जे० एन० उग्रा, कारावास के इन्सपेक्टर जेनरल, उत्तर प्रदेश | चुने गए अभ्यर्थी ने वर्ष के अन्त तक पद भार नहीं ग्रहण किया। |
| ६ | १६ और १७ जून, १९५५ (नैनीताल में) | शासन के सचिव, उत्तर प्रदेश, सूचना विभाग | ३ रिक्तियां विज्ञापित की गई, किन्तु बाद में यह प्रस्तावित हुआ कि केवल १ रिक्ति सीधी भर्त्ती द्वारा भरी जाय और २ पदोन्नति द्वारा। तदनुसार केवल १ अभ्यर्थी नियुक्त किया गया। प्रस्तावित पदोन्नति द्वारा नियुक्तियों के विषय में आयोग ने कुछ सूचना मांगी है, जिसकी प्रतीक्षा है। |
| १ | ७ जुलाई, १९५५ ... | श्री एम० समीउद्दीन, उद्योग संचालक, उत्तर प्रदेश | ... |
| २ | तदेव ... | तदेव ... | ... |
| १ | तदेव ... | तदेव ... | ... |

परिशि

चुनाव द्वारा भ

| क्रम-संख्या | सेवा या पद का नाम | विज्ञापित रिक्तियों की संख्या | प्राप्त आवेदन पत्रों की संख्या | साक्षात्कार के लिये बुलाये गये अभ्यर्थियों की संख्या | साक्षात् किये अभ्यर्थि की सं |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
| ४० | वैश्लेषिक यान्त्रिकी (थेओरेटिकल मेकेनिक्स) में लेक्चरर, राजकीय प्रविधिक संस्था, गोरखपुर | १ | ६ | ३ | ३ |
| ४१ | वाइस प्रिन्सिपल, राजकीय केन्द्रीय काष्ठ-शिल्प संस्था, बरेली | १ | ८ | ५ | ५ |
| ४२ | कारखाना अधीक्षक, राजकीय पोलीटेक्निक, झांसी, उत्तर प्रदेश उद्योग सेवा, द्वितीय श्रेणी में | १ | ४ | ३ | ३ |
| ४३ | अधीनस्थ शिक्षा सेवा (स्नातक श्रेणी) में हिन्दी के सहायक अध्यापक | ५१ | ७८२ | १७० | १५४ |
| ४४ | संस्कृत के प्राध्यापक, डी० एस० बी० राजकीय डिग्री महा-विद्यालय, नैनीताल | १ | १६ | ८ | ८ |
| ४५ | अर्थ एवं सांख्यिकी विभाग, उत्तर प्रदेश में अतिरिक्त सांख्यिक | १ | २३ | ९ | ८ |
| ४६ | प्रिन्सिपल, राजकीय प्रविधिक संस्था, झांसी | १ | १२ | ९ | ८ |
| ४७ | प्रिन्सिपल, राजकीय पोलीटेक्निक, जौनपुर | १ | १० | ८ | ७ |
| ४८ | कृषि सूचना-शाला के लिए प्रविधिक अधिकारी, कृषि विभाग, उत्तर प्रदेश | १ | ५ | ५ | ५ |
| ४९ | आयुर्वेदिक एवं यूनानी औषधि के राजकीय औषधालय, लखनऊ के लिये सहायक प्रबन्धक, लखनऊ | १ | १३ | ४ | ४ |

